॥ श्रीः ॥

हिंदीभाषार्थसहित

# संस्कृतधातुकोश ।

जिसको

काळेइत्युपाह्व काशीनाथात्मजगणेशशर्माने
संस्कृत विद्यार्थियोंके लिये बनाया.

उसीको

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदासने
निज "लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापेखानेमें
छापकर प्रसिद्ध किया ।

संवत् १९६३, शके १८२८.

कल्याण-मुंबई.

# प्रस्तावना।

संस्कृतभाषामें सर्वानुमतसे लगभग २६०० धातु हैं, किंतु कोई २ 'प्रादिशतगुणा धातवः' याने प्रादि उपसर्ग २२ इनसे शतगुण २२०० धातु हैं ऐसा कहते हैं और कोई २ इसीका अर्थ यों करते हैं प्रादि उपसर्गोंके द्वारा धातु शतगुण होते हैं. फिरभी भिन्न २ स्थलमें होनेके कारण 'धातुर्विध्यं च धातूनां पाठसूत्रजनागमैः।' धातु चार प्रकारके माने गये हैं। १ धातुपाठपठित जो कि धातुपाठमें कहे हैं, भवति पचति आदि। २ सौत्र जो कि धातुपाठमें नहीं कहे हैं किंतु कहीं २ सूत्रोंमें दिखाई देते हैं, स्तभ्नोति स्कम्नोति आदि। ३ लौकिक जो कि महाकवियोंने अपने काव्योंमें उपयुक्त किये हैं, मेंखोल्यति आंदोल्यति आदि। ४ वैदिक जो कि वेदमें उपयुक्त हुए हैं, चिकेति आदि। प्रायः इन सब धातुओंका संग्रह पाणिनिने अपने ग्रंथमें किया है.

औरभी वैयाकरणोंका ऐसा मत है कि सब संस्कृत शब्दोंके दोही भेद हैं एक सुबंत (नाम, सर्वनाम, विशेषण और अव्यय) और तिङन्त, और ये सब शब्द धातुसेही उत्पन्न हुए है और ये सब धातु दो प्रकारके माने हैं मूल धातु भू आदि और धातुसाधित धातु गोपाय आदि, जो कि मूल धातुके अंतमें आय आदि प्रत्यय लगनेसे होते हैं, औरभी एक प्रकारके धातुसाधित धातु है जो सुबंत नामके अंतमें काम्यच् आदि प्रत्यय लगनेसे बनते हैं जैसे पुत्रकाम्यति-पुत्रको-चाहता है, कृष्णति-कृष्णकेसा आचरण करता है.

२६०० धातुओंमेंसे जिनका प्रचार बहुत है ऐसे धातुओंकी संख्या बहुतही कम है तौभी संस्कृत सीखनेवाले विद्यार्थियोंको इन सब धातुओंका अर्थ जानना चाहिये, क्योंकि संस्कृत सब शब्द इन्हीं धातुओंसे उत्पन्न हुए हैं, धातुपाठमें तथा सिद्धांतकौमुदी आदि ग्रंथोंमें ये सब धातु कहे हैं और उनका अर्थभी वहांपर कहा है परंतु बहुतही संक्षिप्त और संस्कृत शब्दसेही कहा है इससे हिंदीभाषा जाननेवाले विद्यार्थियोंकी समझमें झट नहीं आता है, इसलिये मैंने यह अकाराद्यनुक्रमसे भाषार्थसहित संस्कृत धातुकोश बनाया है.

इस कोशमें सब संस्कृत धातुओंका अर्थ सरल हिंदीभाषामें लिखा है प्रत्येक धातुके आगे गणबोधक अंक, पदबोधक अक्षर तथा वर्तमानकालिक तृतीय पुरुषका एकवचनी रूप लिखके उसके आगे आजकल उस धातुके जितने अर्थ प्रसिद्ध हैं वे सब लिखे हैं जिन धातुओंके अर्थ उपसर्ग जोडनेसे भिन्न २ होते हैं उनको वैसेही उपसर्गसहित लिखके उनके सब भिन्न २ अर्थ लिखे हैं आखिर परिशिष्टमें धातुरूपावलि दी है जिसमें इक्कीस धातुओंके दशों लकारोंके रूप लिखे हैं और थोडेसे उपयुक्त प्रथमगणस्थ तथा द्वितीयगणस्थ धातुओंकेभी दशों लकारोके प्रथम पुरुषके एकवचनी रूप लिखे हैं, तथा कर्मणि जैसे दा धातुका दीयते–दिया जाता है, णिच् जैसे दा धातुका दापयति–दिलाता है, सन्नत जैसे दा धातुका दित्सति–देनेको चाहता है और यङत और यङ्लुगत जैसे दा धातुका देदीयते, दादेति–वारवार देता है, येभी रूप लिखे हैं उपयुक्त सब धातुओंके ऐसेही रूप देनेका विचार था परंतु ग्रंथ बढ जानेके सबब वैसा नहीं किया गया इस कोशमें प०–परस्मैपदी, आ०–आत्मनेपदी, उ०–उभयपदी, प्र०–प्रयोजक, सौ०–सौत्र वे०–वैदिक इस प्रकार पूर्ण शब्दके लिये एक २ अक्षर उपयुक्त किया है. जिन धातुओंके आदिमें ष और ण है ऐसे धातु सकारादि तथा नकारादि लिखे हैं और धातुओंके अनुबंधभी नहीं लिखे हे क्योंकि इस पुस्तकमें इनका कुछ प्रयोजन नहीं है, इनका विशेष प्रयोजन कौमुदी सीखनवालोंको है अस्तु, यदि इस पुस्तकसे विद्यार्थियोंको कुछभी लाभ होगा तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूंगा

आखिरमें सब सज्जन लोगोंसे मैं सविनय यही प्रार्थना करता हूं कि इसमें कहा भ्रमवशसे गणमें पदमें, अर्थमें या उपसर्गोंके क्रममें गलती हो गई हो तो क्षमा करके मुझे उपकृत करें इति शम्

सज्जनकृपाभिलाषी–

**काळे इत्युपाव्ह काशीनाथात्मज गणेशशर्मा.**

॥ श्रीः ॥

# अर्थ भाषार्थसहित
# संस्कृत धातुकोश।



अ

अक् ( १ प० अकति ) १ जाना २ टेढा जाना

अक्ष ( १ प० अक्षति, ५ प० अक्ष्णोति ) १ इच्छितार्थ प्राप्त होना २ पैठना, घुसना ३ सब जगह फैलना, व्यापना ४ बटरना, एकत्र होना, जमा होना

अग् ( १ प० अगति ) १ घूमना, टेढा जाना २ टेढे रास्तेसे जाना ३ जाना

अगद ( ११ प० अगद्याति ) १ नीरोग रहना

अघ् ( प्र०, १० प० अघयाति ) १ पाप करना २ गुनाह करना, अपराध करना

अङ्क् ( १ आ० अङ्कते ) १ टेढा जाना २ चिह्न करना, निशान करना ( १० उ० अङ्कयाति-ते ) चिह्न करना, निशान करना २ गिनना ३ निंदा करना, दाग लगाना. ४ टहलना, अकडके चलना ५ गोदमें लेना

अङ्ख् ( १० प० अङ्खयाति ) १ रेंगना, हाथ पांवसे चलना २ लटकना, लगा रहना ३ अटकाना

अङ्ग् ( १ प० अङ्गति ) १ समीप जाना या आना २ चलना, टहलना ( १० प० अङ्गयाति ) १ टहलना, चारों ओर जाना २ चिह्न करना, निशान करना

परि-( पल्यङ्गयाति ) १ प्रवृत्त करना, जगाना, उकसाना

विपरि-( विपल्यङ्गयाति ) १ छिपाना, ढांपना

अङ्घ् ( १ आ० अङ्घते ) १ जाने लगना २ शुरू करना ३ जल्दी जाना ४ जल्दी करना ५ धमकाना, घुटकना, दाग लगाना ६ जूआ आदि खेलना

अच् ( १ उ० अचाति-ते ) १ जाना, चलना २ आदर करना, मान करना ३ मांगना

अज् ( १ प० अजाति ) १ जाना. २ हांकना, दौडाना ३ फेंकना

अञ्च् ( १ उ० अञ्चति-ते ) १ झुकाना, टेढा करना २ किसी ओर झुकना, जाना ३ पूजना, मान करना ४ सवारना, शोभित करना ५ मागना, चाहना ६ कुडकुडाना, अस्पष्ट बोलना अव-१ दाक्षणका ओर जाना उद्-१ उत्तरको ओर जाना पर-१ साधा जाना २ वाजसे हो जाना प्र-१ पूवका आर जाना प्रति-१ पाश्चमका ओर जाना (१ प० अचति, प्र० १० उ० अचयति-त ) १ प्रकट करना, न्यूनाधिक देखना. (प्र० १० उ० अचयति-त ) १ प्रकट करना, जाहिर करना अप-१ दूर करना, हटा देना आ-१ झुकाना उप १ निकालना ( जल आदि ) परि-१ घुमाना वि-१ फैलाना, विस्तृत करना सम्-१ एकत्र करना, बटोरना, जमा करना

अञ्ज् ( ७ प० अनक्ति, क्वचित् आ० अङ्क्ते ) १ जाना २ साफ करना, स्वच्छ करना, ३ सराहना, तारीफ करना ४ चमकना, प्रकाशित होना ५ तैलमर्दन करना, अभ्यञ्जन करना ६ सँवारना, सजाना अभि-१ अभ्यञ्जन करना, तैलमर्दन करना वि-१ स्पष्ट करना २ उत्पन्न करना आधि-१ भरना, सँवारना आ-१ तेल मलना २ चिकना करना, चिकनाना ३ मान करना नि-१ तेल मलना २ छिपना प्रति-१ तेल मलना २ सँवारना, सजाना सम्-१ तेल मलना २ मान करना ३ भरना, ४ एकत्र करना, जोडना ५ खाना ६ सँवारना ( प्र०, १० उ० अञ्जयति-ते ) १ बोलना, स्पष्ट करना

अट् ( १ प० अटति क्वचित् आ० अटते ) १ घूमना, फिरना, पार-१ जाना, भटकना

अट्ट् ( १ आ० अट्टते ) १ अधिक होना २ मार डालना ३ दुख देना ( १० प० अट्टयति ) १ अनादर करना, अपमान करना २ सूक्ष्म होना

अठ् ( १ प० अठति ) १ जाना

अड् ( १ प अडति ) १ उद्यम करना, प्रयत्न करना ( ५ प० अड्नोति ) उपभोग करना, अपने अधिकारमें लाना ( वै० ) १ फैलना, व्यापना

अड्ड् ( १ प० अड्डति ) १ जोटना, सयुक्त करना. २ वाक्यादिकों का प्रतिपादन करना ३ हल्ला करना, घेर लेना ४ प्रयत्न करना. ५ फर्याद करना

अण् ( १ प० अणति ) १ शब्द करना, आवाज करना ( ४ आ० अण्यते ) १ जीते रहना, जीना, श्वासोच्छ्वास करना. २ बलवान् होना प्र–१ जीना.

अण्ठ् ( १ अण्ठते ) १ जाना, चलना

अत् ( १ प० अतति ) १ जाना २ सदैव जाते रहना ( वे० ) १ बाधना, २ पाना, हासिल करना

अद् ( २ प० अत्ति ) १ खाना, भक्षण करना. २ नष्ट करना ( प्र० आदयति ) १ खिलाना ( इ०प० जिघत्सति ) १ खानेकी इच्छा करना अव–१ तृप्त होना २ मुँह बद हो जाना. ३ खाना छोड देना. आ–१ खाना. प्र–१ खाना. सम्–१ खाना. वि–१ काटना, कुतर लेना, चबाना.

अधरयति ( नामधातु ) १ कम करना, न्यून करना. २ जातना

अन् ( २ प० अनिति, ४ आ० अन्यते ) १ जाना २ समर्थ होना. ३ जाना. ( प्र० आनयति ) १ जिलाना.

अन्त् ( १ प० अन्तति )
अन्द् ( १ प० अन्दति ) } १ बांधना.

अन्दोल ( १० प० अन्दोलयति ) झुलाना, हिलाना.

अन्ध् ( १० उ० अन्धयति–ते ) १ अधा होना, दिखाई न देना २ आखे मूदना

अभ्र् ( १ प० अभ्रति ) १ जाना.

अम् ( १ प० अमति, वे० आमीति, अमीति ) १ जाना २ शब्द करना, बोलना ३ सेवा करना ४ खाना ( प्र०, १० उ० आमयति–ते ) १ बीमार होना, रोगग्रस्त होना. २ रोगयुक्त करना.

अम्ब् ( १ प० अम्बति ) १ जाना. ( १ आ० अम्बते ) १ शब्द करना २ जाना.

अम्बर ( ११ प० अम्बरयति ) १ एकत्र करना, बटोरना.

अम्भ् ( १ आ० अम्भते ) १ शब्द करना.

अय् ( १ आ० अयते क्वचित् प० अयति ) १ जाना प्र–(प्लायते) १ भाग जाना. परा–(पलायते) १ भाग जाना

अरर ( ११ प० अररयति ) १ आरे

से काटना. २ यत्न करना.

अरह्ायते ( ना० ) १ प्रसिद्ध होना, समझमें आना.

अर्क् ( १० उ० अर्कयति-ते ) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना. २ तपाना, गरम करना.

अर्घ् ( १ प० अर्घति ) १ पीडा देना, सताना. २ कीमत होना, मोल पडना, कीमती होना. ( १० उ० अर्घयति-ते ) १ कीमत होना, मोल पडना.

अर्च् ( १उ० अर्चति-ते, १० उ० अर्चयति-ते ) १ पूजा करना. २ सेवा करना ३ मान करना. ४ सँवारना. ५ प्रशंसा या स्तुति करना ( वे० ) चमकना. प्रकाशित होना ( इ० अर्चिचिषति ) १ पूजनेकी इच्छा करना. अनु-१ जयजयकार करना या मानना. प्र-१ पूजना. सम्-१ पूजना. २ स्थिर करना, संस्थापन करना

अर्ज् ( १ प० अर्जति ) १ संपादन करना, पाना. २ उठाना. ( १० उ० अर्जयति-ते ) १ कमाना, पाना. २ तैयार करना. ३ उद्योग करना. ४ पदार्थको संस्कृत करना. अति-१ जाने देना. २ दूर करना. अनु-१ जाने देना, मुक्त करना. अन्वव-१ पीछेसे जाने देना २ हराना. अपि-१ जोडना. अप्यति-१ जोडना, मिलाना. अव-१ जाने देना, मुक्त करना. उद्-१ चलाना. ( प्र० ) १ संपादन करना.

अर्थ् ( १० आ० अर्थयते क्वचित् प० अर्थयति ) १ मांगना, याचना करना २ चाहना. प्र-१ मांगना. २ चाहना. ३ ढूंढना. ४ पकडना, घेरना. ५ अर्ज करना. ६ विवाहमें मांगना

अर्द् ( १ प० अर्दति ) १ मांगना, याचना करना. २ जाना (१ उ० अर्दति-ते, १० उ०अर्दयति-ते) १ मार डालना, वधना. २ दुःख देना, सताना

अर्ब् ( १ प० अर्बति ) १ मार डालना, वधना २ जाना.

अर्व् ( १ प०अर्वति ) १ मार डालना, वधना.२दुःख देना,सताना.

अर्ह् ( १ प० अर्हति १० उ० अर्हयति-ते ) १ पूजा करना, सत्कार करना. २ पूजनीय होना, पूजा करने योग्य होना. ३ योग्य होना या करना.

अल् ( १ उ०अलति-ते ) १ सँवारना, भूषित करना. २ निवारण

करना. ३ शक्तिमान् होना. ४ पूरा करना.

अव् ( १ प० अवति ) १ सरक्षण करना, बचाना. २ सतुष्ट करना, आनंदित करना, खुश करना. ३ घूमना, भटकना. ४ प्यारा होना, प्यार बढाना. ५ तृप्त करना, समाधान करना. ६ जानना, समझना. ७ प्रवेश करना, पैठना, घुसना, धसना. ८ पास रखना, पास होना. ९ मालिक होना, प्रभु होना. १० आज्ञा माननना, हुक्म मानना. ११ वर्तना, काम करना. १२ इच्छा करना, चाहना, १३ कांतियुक्त होना, चमकना, शोभित होना. १४ प्राप्त होना, मिलना, पाना. १५ आलिंगन करना, गले लगाना. १६ मार टालना या दुःख देना, सताना. १७ ग्रहण करना, लेना. १८ होना. १९ बढना. २० शक्तिमान् होना. २१ दहन करना, जलाना. २२ विभाग करना, हिस्सा करना, बांटना. २३ श्रवण करना, सुनना. २४ याचना करना, मांगना. २५ पहुँचना. अनु-१ ढाढस देना. उद्-१ ध्यान देना. २ बाट जोहना. ३ प्रवृत्त करना. उप-१ स्नेह करना. सम्-१ तृप्त करना. २ संरक्षण करना.

अवधीर् ( उ० अवधीरयति-ते ) १ अपमान करना, तिरस्कृत करना, घिन करना.

अश् ( ५ आ० अश्नुते ) १ फैलना, व्यापना. २ पहुँचना. ३ पाना, प्राप्त करना. ४ सग्रह करना, बटोरना, राशि करना, ढेर करना. अनु-१ पहुँचना. २ समान होना. आ-१ पहुँचना. २ पाना, प्राप्त करना. ३ सौंपना ( अपनेको ). उद्-१ ऊपरको पहुँचना. २ पाना, प्राप्त करना. ३ शासक होना. उप-१ पाना, प्राप्त करना, उपार्जन करना. २ शासक होना. परि-१ पहुँचना. २ समाना, पूर्ण होना. प्र-१ पहुँचना. २ समाना, परिपूर्ण होना. ( ९ प० अश्नाति क्वचित् आ० ) खाना. २ भोगना. अति-१ अधिक खाना. उप-१ खाना. २ भोगना. अति-१ अधिक खाना. उप-१ खाना. २ भोगना. ( प्र० आशयति ) १ खिलाना. २ पिलाना.

अशनायति ( ना० ) १ खानेकी इच्छा करना, क्षुधित होना.

अंश् ( १० उ० अंशयति-ते, अंशापयति) १ विभाग करना, बांटना.

**अप्** ( १ उ० अपति-ते ) १ जाना, टहलना. २ ग्रहण करना, लेना. ३ चमकना.

**अस्** ( १ उ० असति-ते ) १ जाना, २ लेना. ३ चमकना. ( २ प० अस्ति ) १ होना, रहना. ( ४ प० अस्यति ) १ फेंकना, बिथराना, उडाना अनु–१ नीचे बैठना. अप–१ छोडना, त्यागना, वर्जित करना नि–१ रखना, धरना, स्थापित करना. निर्–१ निकाल देना, बहिष्कृत करना. पर्युप–१ चारों ओर घिर बैठना. २ उपासना करना. प्र–१ फेंकना, बिथराना, उडाना. २ खडन करना, स्वीकार नही करना, मान्य नही करना वि–१ विभाग करना, हिस्सा करना. व्या–१ फैलाना, विस्तृत करना २ क्रमसे लगाना, अनुक्रमसे रखना सनि–१ सन्यास धारण करना, प्रपच छोडना, विरक्त होना. सम्–१ एकत्र होना. सम्–१ एकत्र करना, इकट्ठा करना, मिलाना

**अस** (११ प० अस्यति) १ बीमार होना, रोगग्रस्त होना

**अंस्** ( १० उ० असयति-ते, असापयति ) १ विभाग करना, हिस्सा करना, बांटना.

**असु** ( ११ प० असूयति ) १ रोगी होना, बीमार होना.

**असू** ( ११ उ० असूयति-ते ) १ रोगी होना, बीमार होना.

**अस्त्** ( १० प० अस्तयति ) १ अस्त होना, कांतिहीन होना, ग्रसित होना.

**अह्** ( ५ प० अह्नोति ) १ फैलना विस्तृत होना, व्यापना.

**अंह्** ( १ आ० अहते ) १ जाना, ( १० उ० अहयति-ते ) १ प्रकाशित होना, चमकना.

## आ.

**आञ्छ्** ( १ प० आञ्छति ) १ बढाना, दीर्घ करना, लंबा करना.

**आन्दोल्** ( १० उ० आन्दोलयति-ते ) १ झुलाना

**आप्** ( ५ प० आप्नोति ) १ व्यापना अभिवि–१ चारों ओरसे व्यापना. अव–१ प्राप्त होना, मिलना, पाना. उपसम्–१ समीप प्राप्त होना, पास आना. २ ग्रथादिककी समाप्ति करना. परि–१ तृप्त करना. २ परिपूर्ति करना. परिवि–१ चारों ओरसे व्यापना. प्र–१ प्राप्त होना, पाना. वि–१ व्यापना सवि–१ अच्छी तरह व्यापना ( १० उ० आपयति-ते ) १ प्राप्त होना,

पाना. अभिवि-१ चारों ओरसे व्यापना. अव- १ पाना. परि-१ चारों ओरसे व्यापना. परि-सम्-१ समाप्त करना, पूरा करना.

आस् ( २ आ० आस्ते ) १ बैठना. २ उपस्थित होना, विद्यमान होना, हजर रहना. ३ जीना. ४ होना. अभि-१ वास करना, रहना. २ ऊपर बैठना. ३ वस्तुसादृश्यके होनेसे इच्छित वस्तुको छोड़के दूसरी वस्तुको लेना. अभि-१ अध्ययन करना, अभ्यास करना, सीखना. उत्-१ छोड़ना, त्यागना, उपेक्षा करना. २ हिलाना, कंपित करना, कंपाना. उप-१ उपासना करना, भजन करना. निर्-१ बाहर निकाल देना, देशसे निकाल देना.

## इ.

इ ( १ प० अयति ) १ जाना. अभ्युत्-१ ऐश्वर्यादिकसे प्रसिद्ध होना. उत्-१ उदय होना, उगना. २ ऊपर जाना. परा-१ पीछे लौटना. परा-२ दौड़ना, भागना, भाग जाना. ( २ प० एति ) १ जाना. अति-१ अतिक्रमण करना, स्मरण दिलाना. अधिक श्रेष्ठ होना. अधि-१ स्मरण करना, याद करना. २ विचार करना, मनन करना. अनु-१ पीछेसे जाना. २ अनुसरण करना ३ अनुकरण करना, दूसरेके समान करना. अप-१ निकल जाना. अभि-१ सामने आना. २ सर्वत्र जाना. अभ्युत्-ऐश्वर्यादिकसे प्रसिद्ध होना. अभ्युप-१ अंगीकार करना, स्वीकार करना. २ संमुख आना, सामने आना. अव-१ जानना, समझना. उत्-१ उदय होना, उगना. २ ऊपर जाना. उप-१ साथ करना, मदद देना. २ पास आना या जाना. ३ लेना. निर्-१ निकल जाना. परि-१ चारों ओर घूमना, प्रदक्षिणा करना. परा-१ पीछे लौटना. सम्-१ संगत होना, मिलना. समुप-१ सामने आना. अधि-(२ आ० अधीते) १ अध्ययन करना, अभ्यास करना, सीखना. वि-१ व्यय करना, खर्च करना. २ छिन्न करना, नहस नहस करना. प्रति-१ स्पष्ट होना. २ विश्वास करना.

इख् ( १ प० एखति ) १ जाना.

इङ्ख् ( १ प० इङ्खति ) १ जाना.

अप् ( १ उ० अपति-ते ) १ जाना, ग्हल्ना. २ ग्रहण करना, लेना. ३ चमरना.

अस् ( १ उ० असति-ते ) १ जाना, २ लेना. ३ चमकना. ( २ प० अस्ति ) १ होना, रहना. ( ४ प० अस्यति ) १ फेकना, बिथराना, उडाना. अनु–१ नीचे बैठना. अप–१ छोटना, त्यागना, वर्जित करना. नि–१ रखना, धरना, स्थापित करना. निर्–१ निकाल देना, बहिष्कृत करना. पर्युप–१ चारों ओर घिर बैठना. २ उपासना करना. प्र–१ फेकना, बिथराना, उडाना. २ खडन करना, स्वीकार नहीं करना, मान्य नहीं करना. वि–१ विभाग करना, हिस्सा करना. व्या–१ फैलाना, विस्तृत करना २ क्रमसे लगाना, अनुक्रमसे रखना संनि–१ सन्यास धारण करना, प्रपंच छोडना, विरक्त होना. सम्–१ एकत्र होना. सम्–१ एकत्र करना, इकट्ठा करना, मिलाना

अस (११ प० अस्यति) १ बीमार होना, रोगग्रस्त होना.

अंस् ( १० उ० असयति-ते, असापयति ) १ विभाग करना, हिस्सा करना, बाटना.

असु ( ११ प० असूयति ) १ रोगी होना, बीमार होना.

असू ( ११ उ० असूयति-ते ) १ रोगी होना, बीमार होना.

अस्त् ( १० प० अस्तयति ) १ अस्त होना, कांतिहीन होना, ग्रसित होना.

अह् ( ५ प० अह्नोति ) १ फैलना विस्तृत होना, व्यापना

अंह् ( १ आ० अहते ) १ जाना, ( १० उ० अहयति-ते ) १ प्रकाशित होना, चमरना.

## आ.

आञ्छ् ( १ प० आञ्छति ) १ बढाना, दीर्घ करना, लंबा करना.

आन्दोल् ( १० उ० आन्दोलयति-ते ) १ झुलाना.

आप् ( ५ प० आप्नोति ) १ व्यापना अभिवि–१ चारों ओरसे व्यापना. अव–१ प्राप्त होना, मिलना, पाना उपसम्–१ समीप प्राप्त होना, पास आना. २ ग्रथादिककी समाप्ति करना. परि–१ तृप्त करना. २ परिपूर्ति करना. परिवि–१ चारों ओरसे व्यापना. प्र–१ प्राप्त होना, पाना. वि–१ व्यापना सवि–१ अच्छी तरह व्यापना. ( १० उ० आपयति-ते ) १ प्राप्त होना,

पाना. अभिवि-१ चारों ओरसे व्यापना. अव-१ पाना. परि-१ चारों ओरसे व्यापना. परिसम्-१ समाप्त करना, पूरा करना.

आस (२ आ० आस्ते) १ बैठना. २ उपस्थित होना, विद्यमान होना, हाजर रहना. ३ जीना. ४ होना. अभि-१ वास करना, रहना. २ ऊपर बैठना. ३ वस्तुसादृश्यके होनेमें इच्छित वस्तुको छोडके दूसरी वस्तुको लेना. अभि-१ अध्ययन करना, अभ्यास करना, सीखना. उत्-१ छोडना, त्यागना, उपेक्षा करना. २ हिलाना, कंपित करना, कंपाना. उप-१ उपासना करना, भजन करना. निर्-१ बाहर निकाल देना, देशसे निकाल देना.

इ.

इ (१ प० अयति) १ जाना. अभ्युत्-१ ऐश्वर्यादिकसे प्रसिद्ध होना उत्-१ उदय होना, उगना. २ ऊपर जाना. परा-१ पीछे लौटना. परा-१ दौडना, भागना, भाग जाना (२ प० एति) १ जाना. अति-१ अतिक्रमण करना. समय बिताना. अधिक श्रेष्ठ होना. अधि-१ स्मरण करना, याद करना. २ विचार करना, मनन करना. अनु-१ पीछेसे जाना. २ अनुसरण करना ३ अनुकरण करना, दूसरेके समान करना. अप-१ निकल जाना. अभि-१ सामने आना. २ समीप जाना. अभ्युत्-ऐश्वर्यादिकसे प्रसिद्ध होना. अभ्युप-१ अंगीकार करना, स्वीकार करना. २ सन्मुख आना, सामने आना. अव-१ जानना, समझना. उत्-१ उदय होना, उगना. २ ऊपर जाना. उप-१ साथ करना, मदद देना. २ पास आना या जाना. ३ लेना. निर्-१ निकल जाना. परि-१ चारों ओर घूमना, प्रदक्षिणा करना. परा-१ पीछे लौटना. सम्-१ संगत होना, मिलना. समुप-१ सामने आना. अधि-(२ आ० अधीते) १ अध्ययन करना, अभ्यास करना, सीखना. वि-१ व्यय करना, खर्च करना. २ विध्वंस करना, तहस नहस करना. प्रति-१ स्पष्ट होना. २ विश्राम करना.

इख् (१ प० एखति) १ जाना.

इङ्ख् (१ प० इङ्खति) १ जाना.

इङ्ग् ( १ प० इङ्गति ) १ जाना २ कांपना, थरथराना
इट ( १ प० एटति ) १ जाना
इन्द् ( १ प० इन्दति ) १ अमानवी पराक्रम होना, ईश्वरी शक्ति होना
इन्ध् ( ७ आ० इन्धे ) १ प्रदीप्त होना, जलना २ प्रकाशित होना, चमकना
इम्भ् ( १० आ० इम्भयते ) १ एकत्र करना इकट्ठा करना, बटारना
इर् ( ११ उ० ईर्यति-ते ) १ ईर्ष्या करना, मत्सर करना
इरज् (११ प० इरज्यति) } १ ईर्ष्या
इरस् (११ प० इरस्यति) } करना, मत्सर करना
इल ( ६ प० इलति ) १ सोना, नींद लेना २ जाना ३ भेजना ४ फेंकना, उडाना, बिथराना ( १० उ० एलयति-ते ) १ प्रेरणा करना, प्रोत्साहित करना
इला ( ११ प० इलायति ) १ विलास करना
इव् ( १ प० इन्वति ) १ तृप्त होना २ व्यापना ३ संतुष्ट करना, खुश करना
इवस् ( ११ प० इवस्यति ) १ चारों ओरसे संताप होना २ सेवा करना

इष् ( ४ प० इष्यति ) १ जाना अनु-१ ढूंढना, खोजना ( ६ प० इच्छति ) १ इच्छा करना, चाहना अनु-१ ढूंढना प्रति-१ ग्रहण करना, लेना २ प्रतिवचन देना ( ९ प० इष्णाति ) १ कोई कर्म बरावर करना
इषुध ( ११ प० इषुध्यति ) १ बाणोंको धारण करना

ई.

ई ( २ प० एति ) १ जाना २ फैलना, व्यापना ३ गर्भवती होना, गाभिन होना ४ इच्छा करना, चाहना ५ भक्षण करना, खाना ६ उडाना, फेंकना ७ भेजना, प्रेरणा करना ( ४ आ० ईयते ) १ जाना, चलना
ईक्ष् ( १ आ० ईक्षते ) १ देखना, अवलोकन करना अप-१ प्रतीक्षा करना, बाट जोहना २ अपेक्षा करना, चाहना अभि-१ टक लगाना, टकटकी बांधना अव-१ देखना, निहारना उद्-१ ऊपर देखना उप-१ उपेक्षा करना, छोडना, त्यागना निर्-१ देखना, ताकना परि-१ परीक्षा करना, सोचना, जांचना प्र-१ देखना निहारना २ कबूल करना वि-१ देखना,

ताकना. प्रति-१ मार्गप्रतीक्षा करना, बांट जोहना. २ पूज्य बुद्धिसे आदर सत्कार करना, मानना. प्रत्युत्-१ दूसरेके देखनेपर आपभी उसकी ओर टकटकी लगाके निहारना. सम्-१ तुलना करना, बराबरी करना.

ईख् (१ प० ईखति) }
ईङ्ख् (१ प० ईङ्खति) } १ जाना.

ईज् (१ आ० ईजते) १ जाना. २ दोष लगाना, निंदा करना.

ईञ्ज् (१ उ० ईञ्जति-ते) १ जाना. २ दोष लगाना, निंदा करना.

ईड् (२ आ० ईट्टे, १० उ० ईडयति-ते) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना.

ईन्त् (१ प० ईन्तति) १ बांधना, जकड़ना.

ईर् (१० उ० ईरयति-ते) १ जाना. २ हांकना, प्रेरणा करना. ३ फेंकना. उत्-कहना, बोलना. प्र-१ भेजना. सम्-१ वायुके समान जाना. (१ प० ईरति) १ जाना. २ हांकना, प्रेरणा करना. ३ फेंकना. (२ आ० ईर्ते) १ जाना. २ कांपना, थरथराना, हिलाना.

ईर्क्ष्य् (१ प० ईर्क्ष्यति) १ ईर्षा करना, मत्सर करना.

ईर्ष्य् (१ प० ईर्ष्यति) १ ईर्षा करना, मत्सर करना.

ईश् (२ आ० ईष्टे) १ अधिकार होना, चाहे सो करनेकी शक्ति होना.

ईष् (१ आ० ईषते) १ जाना. २ मार डालना या दुःख देना. ३ देखना, अवलोकन करना. ४ (१ प० ईषति) १ उञ्छन करना, बिनना.

ईह् (१ आ० ईहते) १ यत्न करना, उद्योग करना. २ सम्-१ इच्छा करना, चाहना.

उ.

उ (आ० अवते) १ शब्द करना, आवाज करना.

उक्ष् (१ प० उक्षति) १ निर्मल करना, स्वच्छ करना, साफ करना. २ गीला करना, प्रोक्षण करना, सींचना. ३ भेजना. (वे०) १ दृढ होना. प्र-१ सींचना. २ जलसिंचनसे संस्कृत करना. ३ मार डालना.

उख् (१ प० ओखति) }
उङ्ख् (१ प० उङ्खति) } १ जाना. २ पास जाना या आना. ३ अलकृत

इङ्ग् ( १ प० इङ्गति ) १ जाना. २ कांपना, थरथराना.
इट् ( १ प० एटति ) १ जाना.
इन्द् ( १ प० इन्दति ) १ अमानवी पराक्रम होना, ईश्वरी शक्ति होना.
इन्ध् ( ७ आ० इन्धे ) १ प्रदीप्त होना, जलना. २ प्रकाशित होना, चमकना.
इम्भ् ( १० आ० इम्भयते ) १ एकत्र करना इकट्ठा करना, बटोरना
इर् ( ११ उ० ईर्यति–ते ) १ ईर्ष्या करना, मत्सर करना
इरज् (११ प० इरज्यति) }
इरस् (११ प० इरस्यति) } १ ईर्ष्या करना, मत्सर करना
इल ( ६ प० इलति ) १ सोना, नींद लेना २ जाना. ३ भेजना. ४ फेंकना, उडाना, बिथराना ( १० उ० एलयति–ते ) १ प्रेरणा करना, प्रोत्साहित करना
इला ( ११ प० इलायति ) १ विलास करना
इव् ( १ प० इन्वति ) १ तृप्त होना २ व्यापना. ३ संतुष्ट करना, खुश करना.
इवस् ( ११ प० इवस्यति ) १ चारों ओरसे संताप होना. २ सेवा करना

इष् ( ४ प० इष्यति ) १ जाना. अनु–१ ढूंढना, खोजना ( ६ प० इच्छति ) १ इच्छा करना, चाहना अनु–१ ढूंढना प्रति–१ ग्रहण करना, लेना २ प्रतिवचन देना ( ९ प० इष्णाति ) १ कोई कर्म बराबर करना.
इषुध ( ११ प० इषुध्यति ) १ बाणोंको धारण करना.

ई.

ई ( २ प० एति ) १ जाना २ फैलना, व्यापना ३ गर्भवती होना, गाभिन होना ४ इच्छा करना, चाहना. ५ भक्षण करना, खाना ६ उडाना, फेंकना. ७ भेजना, प्रेरणा करना. ( ४ आ० ईयते ) १ जाना, चलना.
ईक्ष् ( १ आ० ईक्षते ) १ देखना, अवलोकन करना. अव–१ प्रतीक्षा करना, बाट जोहना. २ अपेक्षा करना, चाहना. अभि–१ टक लगाना, टकटकी बांधना अव–१ देखना, निहारना. उद्–१ ऊपर देखना. उप–१ उपेक्षा करना, छोडना, त्यागना. निर्–१ देखना, ताकना. परि–१ परीक्षा करना, सोचना, जांचना. प्र–१ देखना निहारना. २ कबूल करना. वि–१ देखना,

ताकना प्रति–१ मार्गप्रतीक्षा करना, बाट जोहना २ पूज्य बुद्धिसे आदर सत्कार करना, मानना प्रत्युत्–१ दूसरेके दृग नेपर आपभी उसकी आर दृष्टी लगावे निहारना सम्–१ तुलना करना, बराबरी करना

ईखु (१ प० ईखति) ईङ्खु (१ प० ईङ्खति) १ जाना

ईज् (१ आ० ईजते) १ जाना २ दोष लगाना, निंदा करना

ईञ्ज (१ उ० ईञ्जति ते) १ जाना २ दोष लगाना, निंदा करना

ईड् (२ आ ईट्टे, १ उ० ईडयति–ते) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना

ईन्त् (१ प ईन्तति) १ बांधना, जकडना

ईर् (१० उ० ईरयति–ते) १ जाना २ हांकना, प्रेरणा करना ३ फेंकना उत्–कहना, बोलना प्र–१ भेजना सम्–१ वायुके समान जाना (१ प० ईरति) १ जाना २ हांकना, प्रेरणा करना ३ फेंकना (२ आ० ईर्ते) १ जाना २ कांपना, थरथराना, हिलाना

ईर्क्ष्य् (१ प० ईर्क्ष्यति) १ ईर्षा करना, मत्सर करना

ईर्ष्य् (१ प० ईर्ष्यति) १ ईर्षा करना, मत्सर करना

ईश् (२ आ० ईष्टे) १ अधिकार होना, चाह सो करनेकी शक्ति होना

ईष् (१ आ० ईषते) १ जाना २ मार डालना या दुःख देना ३ देखना, अवलोकन करना ४ (१ प ईषति) १ उञ्छन करना, चिनना

ईह् (१ आ० ईहते) १ यत्न करना, उद्योग करना २ सम्–१ इच्छा करना, चाहना

उ.

उ (आ अवते) १ शब्द करना, आवाज करना

उक्ष् (१ प० उक्षति) १ निर्मल करना, स्वच्छ करना, साफ करना २ गीला करना, प्रोक्षण करना, सींचना ३ भेजना (वे०) १ दृढ होना प्र–१ सींचना २ जलसिंचनसे मस्तक करना ३ मार डालना

उख् (१ प० ओखति) उङ्ख् (१ प० उङ्खति) १ जाना २ पास जाना या आना ३ अभ्यस्त

करना, सँवारना, शुष्क होना, सूखना ६ म्लान होना, मुर्झाना
उच् ( ४ प० उच्यति ) १ एकत्र होना, इकट्ठा होना २ एकत्र करना, इकट्ठा करना, बटोरना
उछ् ( १ प० उच्छति, वि–व्युच्छति ) १ पूरा करना, समाप्त करना २ छोड़ना, त्यागना ३ बांधना, जकड़कर बांधना प्र–१ पोछना
उज्ज् ( ६ प० उज्जति ) १ साधारीति से बर्ताव करना
उज्झ ( ६ प० उज्झति ) १ छोड़ना, त्यागना प्र–१ छूट जाना, मुक्त होना
उञ्छ् ( १ प० उञ्छति ) १ थोड़ा २ एकत्र करना, थोड़ा २ बटोरना २ बिनना, उञ्छन करना, चुनना
उठ् ( १ प० ओठति ) १ मारना, ठोंकना, नीचे गिराना
उन्द् ( ७ प० उनत्ति ) १ आर्द्र होना, गीला होना
उभ्रस् ( ९ प० उभ्रस्नाति, १० उ० उभ्रासयति–ते ) १ हर समय थाटा २ चुनना, बिनना
उब्ज् ( ६ प उब्जति ) १ साधी गतिमें करना, साधी गीतिमें बर्ताव करना २ दबाना, दमन करना, नि–१ अधोमुख होना
उभ् ( ६ प० उभति ) १ भरना, पूर्ण करना
उम्भ् ( ६ प उम्भति ) १ भरना, पूर्ण करना
उर् ( १ प० ओरति ) १ जाना चलना.
उरस् ( ११ प० उरस्यति ) १ बलवान् होना
उर्ज् ( १० प ऊर्जयति ) १ छोटना
उर्द् ( १ आ० ऊर्दते ) १ नापना, गिनना २ क्रीडा करना, खेलना
उर्व् ( १ प० ऊर्वति ) १ मार डालना या दुःख देना, पीडा करना
उल् ( ३ प ओलति ) १ जलना
उलण्ड् ( १० उ० उलण्डयति ते ) १ फेंकना, ऊपर फेंकना, उठाना, झोंकना
उष् ( १ प ओषति ) १ हिंसा करना, बधना २ जलना
उषस् ( ११ प० उषस्यति ) १ प्रभात होना, पौ फटना
उह् ( १ प ओहति ) १ मार डालना, नष्ट करना २ दुःख देना, सताना

## ऊ.

ऊठ ( १ प ऊठति ) १ मारना, ठोंकना, नीचे गिराना

ऊन् ( १० उ० ऊनयति–ते ) १ कम करना, घटाना. २ नापना, गिनना. ३ सक्षेप करना.

ऊय् ( १ आ० ऊयते ) १ सीना. २ बुनना.

ऊर्ज् ( १० उ० ऊर्जयति–ते ) १ शक्तिमान् होना, पराक्रमी होना. २ जीना. ३ जिलाना.

ऊर्णु ( २ उ० ऊर्णोति, ऊर्णाति, ऊर्णुते ) १ आच्छादन करना, ढकना.

ऊर्द् ( १ आ० ऊर्दते ) १ नापना, गिनना. २ क्रीडा करना, खेलना.

ऊष् ( १ प० ऊषति ) १ रोगी होना, बीमार होना. २ एकत्र होना, इकट्ठा होना

ऊह् ( १ आ० ऊहते ) १ उहापोह करना, कल्पना करना, तर्क करना प्रवि–१ कुछ कालतक ठहरना. वि–१ व्यूहरचना क-रना सम्–१ एकत्र होना, इकट्ठा होना.

ऋ.

ऋ ( १ प० ऋच्छति ) १ जाना. २ सपादन करना, प्राप्त करना, मिलाना. ३ पहुँचाना. ( ३ प० इयर्ति ) १ जाना. २ फैलाना. ( ५ प ऋणोति ) १ हिंसा करना, मार डालना, व धना.

ऋक्ष् ( ५ प० ऋक्ष्णोति ) } १ मार
ऋक्षि ( ५ प० ऋक्षिणोति ) }
डालना या दुःख देना. २ दुःख देनेका यत्न करना.

ऋच् ( ६ प० ऋचति ) १ प्रशसा करना, स्तुति करना २ आच्छादित करना, ढकना. ३ चमकना.

ऋच्छ् ( ६ प० ऋच्छति ) १ जाना. २ कठिन होना, दृढ होना. ३ इद्रियका बल घट जाना

ऋज् ( १ आ० अर्जते ) १ जाना. २ खडा रहना. स्थिर होना. ३ बलिष्ठ होना, सामर्थ्यवान् होना. ४ जीना. ५ सपादन करना, प्राप्त करना, मिलाना.

ऋञ्ज् ( १ आ० ऋञ्जते ) १ भूजना.

ऋण् ( ८ उ० अर्णोति–अर्णुते, ऋणोति–ऋणुते ) १ जाना, गमन करना.

ऋत् ( १ प० अर्तति ) १ जाना. २ शक्ति होना, अधिकार होना. ३ द्वेष करना, शत्रुता करना. ४ कठिनतासे शासन करना, कठिनाईसे अमल चलाना. ( २ आ० ऋतीयते ) १ निंदा करना, दोष लगाना २ कृपा करना, दया करना, मिहर करना.

पयाने-ने) १ कहना. २ व्याख्यान करना, बयान करना.

कद् ( १ आ० कदते ) १ भ्रमित होना, घबर जाना, व्याकुल होना. २ पुकारना. ३ रोना. ४ मार डालना. ( ४ आ० कद्यते ) भ्रमित होना.

कन् ( १ प० कनति ) १ चमकना, प्रकाशित होना. २ चाहना, प्रीति करना. ३ समीप जाना या आना. ४ तृप्त होना.

कन्द् ( प० कन्दति ) १ रोना २ बुलाना. ( १ आ० कन्दते ) १ भ्रमित होना, घबर जाना. २ घबराना. ३ मार डालना.

कब् ( १ आ० कबते ) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना. २ रंग देना, रंगाना

कम् ( १ आ० कामयते ) १ चाहना, इच्छा करना.

कम्प् ( १ आ० कम्पते ) १ हिलना, कांपना अनु-१ दया करना.

कम्ब् ( १ प० कम्बति ) १ जाना.

कर्क् ( १ प० कर्कति ) १ हँसना. ( सौ० )

कर्च् ( १ प० कर्चति ) १ जाना.

कर्ज् ( १ प० कर्जति ) १ पीडा करना, सताना

कर्ण् ( १० उ० कर्णयति-ते ) १ वेधना, बांधना, छेदना, कोंचना. उपा-१ सुनना. समा-१ सुनना.

कर्त् ( १० उ० कर्तयति-ते ) १ छोडना, मुक्त करना, ढीला करना.

कर्त्र् ( १० प० कर्त्रयति ) १ छोडना, मुक्त करना, ढीला करना.

कर्द् ( १ प० कर्दति ) १ कौवे-कैसा शब्द करना. २ पेटमें गुडगुटना, अन्न कूजन होना.

कर्ब् ( १ प० कर्बति ) १ जाना.

कर्व् ( १ प० कर्वति ) १ गर्व करना, बडाई करना.

कल् ( १ आ० कलते ) १ शब्द करना. २ गिनना. ( १० उ० काल्यति-ते ) १ उडाना, फेंकना. ( १० उ० कलयति-ते ) १ जाना. २ गिनना. आङ्-प० १ बांधना. २ लेना. परि-प० १ याद रखना. वि-प० १ व्याकुल होना. सन्-प० १ सारांश निकालके कहना, तात्पर्य कहना.

कल्ल् ( १ आ० कल्लते ) १ अस्पष्ट शब्द करना. २ शब्द करना. ३ गूंगा होना, शब्द न करना.

कव् ( आ० कवते ) १ कविता

करना, वर्णन करना. २ तसवीरें खींचना.

कश् ( १ उ० कशति-ते ) १ मार डालना, दुःख देना. २ दंड देना, शासन करना.

कष् ( १ प० कषति, १० प० कषयति ) १ मार डालना, दुःख देना. २ परीक्षाके लिये घिसना. वि-१ सोना रूपा आदिकी परीक्षा करना.

कस् ( १ प० कसति ) १ हिलना, कांपना. वि-१ खिलना. ( २ आ० कस्ते ) १ जाना. २ नष्ट करना. ३ आज्ञा करना, हुक्म बजाना. ४ दंड देना, शासन करना.

कंस् ( २ आ० कंस्ते ) १ जाना. २ नष्ट करना. ३ आज्ञा करना. ४ शासन करना, दंड देना.

काङ्क्ष् ( १ प० काङ्क्षति, आ-आकांक्षति. ) १ चाहना, इच्छा करना, लोभ रखना.

काञ्च् ( १ आ० काञ्चते ) १ बांधना. २ चमकना, प्रकाशित होना.

काल १० उ० कालयति-ते ) १ उपदेश करना. २ कालकी गिनती करना.

काश् ( १ आ० काशते ) १ चमकना. ( ४ आ० काश्यते ) १ चमकना. निर् ( प० ) १ निकाल देना. २ छिपाना, लुकाना. प्र-१ प्रकट करना.

कास् ( १ आ० कासते ) १ चमकना. २ खासना, खखारना.

कि ( ३ प० चिकेति ) १ जानना. समझना. नि-१ निश्चयपूर्वक जानना.

किट् ( १ प० केटति ) १ जाना. २ सताना. ३ डराना.

कित् ( ३ प० चिकेत्ति ) १ जानना. ( १० प० केतयति ) १ चाहना. २ निवास करना, रहना. ( १ उ० चिकित्सति-ते ) १ रोगप्रतिकार करना, वैद्यकी करना. २ शासन करना. ३ नष्ट करना. वि-प० १ आशंका करना, विश्वास न रखना.

किल् ( ६ प० किलति ) १ सफेद होना. २ क्रीडा करना, खेलना. ( १० प० केलयति ) १ भेजना. २ उडाना.

कीट् ( १० उ० कीटयति-ते ) १ रंग देना, रंगमें डुबोना. २ बांधना, बंधन करना.

कील् ( १ प० कीलति ) १ बांधना, कीलोंसे मजबूत करना.

कु (१ आ० कवते, २ प० कौति, ६ आ० कुवते, ९ उ० कुनाति, कुनीते) १ शब्द करना, अस्पष्ट शब्द करना. २ पक्षी या भौंरेके समान शब्द करना, गुंजारव करना.

कुक् (१ आ० कोकते) १ ग्रहण करना, लेना.

कुच् (१ प० कोचति) १ पक्षीके माफ़िक जोरसे पुकारना. २ २ स्वच्छ करना, माजके सफा करना. ३ स्पर्श करना, छूना. ४ जोतना, हल चलाना. ५ वक्र होना, टेढा होना. ६ लिखना, रेखा खींचना. ७ आकुंचित करना या होना. ८ कलह करना, टंटा करना. ९ रोकना, अडाना, प्रतिबंध करना. सम्-१ सकोचित होना (६ प० कुचति) १ आकुंचित होना या करना. सं-१ आकुंचित करना या होना.

कुज् (१ प० कोजति) १ चोरना, चोरी करना, मूसना.

कुश्र् (१ प० कुश्राति) १ जाना. २ टेढा जाना. ३ टेढा होना या करना. ४ अल्प या कम होना या करना. आङ्-आकुंचित होना, अकड जाना.

कुञ्ज् (१ प० कुञ्जति) १ अस्पष्ट शब्द करना, गुंजारव करना.

कुट् (६ प० कुटति) १ टेढा होना. २ ठगना, फसाना. (१० आ० कोटयते) १ कतरना. २ गरम करना.

कुटुंब् (१० आ० कुटुंबयते) १ परिवारका पालन करना.

कुट्ट् (१० उ० कुट्टयति-ते) १ कतरना. २ निंदा करना, दोष लगाना. ३ रगडना (१ प० कुट्टति, १० प० कुट्टयति) १ गरम करना.

कुड् (६ प० कुडति) १ बालकके समान खेलना. २ खाना. ३ बटोरना, जमा करना.

कुण (६ प० कुणति) १ शब्द करना. २ दानादिकसे संरक्षण करना, संभालना. ३ दुःखमें रहना. (१० उ० कुणयति-ते) १ उपदेश करना २ बोलना. ३ बुलाना.

कुण्ट् (प० कुण्टति) १ कुंठित करना. २ दुःखादिसे श्रमित होना.

कुण्ठ् (१ प० कुण्ठति) १ कुंठित करना. (१० उ० कुण्ठयति-ते) १ घेरना. २ कुंठित करना.

कुण्ड् (१ प० कुण्डति) १ कुंठित

| कुत्स्–कुम्भ् | कुमार्–कुषुभ |
|---|---|

करना. २ दुःखादिसे कुंठित होना. ( १ आ० कुण्टते ) १ जलना. ( १० उ० कुण्डयति-ते ) १ रक्षा करना, समालना.

कुत्स् ( १० आ० कुत्सयते ) १ दोष लगाना, निंदा करना. २ तिरस्कार करना.

कुथ् ( ४ प० कुथ्यति ) १ बदबू आना. ( ९ प० कुथ्नाति ) १ सलग्न होना, मिलके रहना. २ दुःखित होना, सकष्टग्रस्त होना.

कुन्थ् ( १ प० कुन्थति ) १ मार डालना. २ दुःख देना. ३ दुःख भोगना, पीडित होना. ( प० कुन्थाति ) १ दुःख पाना. २ संयुक्त होना, मिलके रहना.

कुन्द्र् ( १० उ० कुन्द्रयति-ते ) १ झूंठ बोलना.

कुप् ( ४ प० कुप्यति ) १ गुस्सा करना. ( १० उ० कोपयति-ते ) १ बोलना. २ चमकना.

कुम्प् ( १ प० कुम्पति, १० प० कुम्पयति ) १ फेलना. २ याद करना.

कुम्ब् ( १ प० कुम्बति, १० प० कुम्बयति ) १ आच्छादित करना, ढांपना.

कुम्भ् ( १० उ० कुम्भयति-ते ) १ आच्छादित करना, ढांपना.

कुमार् ( १० उ० कुमारयति-ते ) १ बालकके समान खेलना, क्रीडा करना.

कुमाल् ( १० उ० कुमालयति-ते ) १ बालकके समान खेलना, क्रीडा करना.

कुर् ( ६ प० कुरति ) १ शब्द करना.

कुर्द् ( १ आ० कूर्दते ) १ खेलना, क्रीडा करना.

कुल् ( १ प० कोलति ) १ बटोरना. २ आपके समान वर्तना. ३ सजातीयतासे रहना. ४ गिनना. आ–१ तत्पर होना. २ व्याकुल होना.

कुश् ( ४ प० कुश्यति ), गले लगाना, आलिंगन देना. २ लपेटना.

कुंश् ( १ प० कुंशति, १० उ० कुंशयति-ते ) १ चमकना.

कुष् ( ९ प० कुष्णाति ) १ बाहर निकालना, रगडके निकालना २ चमकना. ३ परीक्षा करना, कसोटीपर घिसके परीक्षा करना. अव–१ सिद्ध या स्थापित करना. निस्–१ खेंचके बाहर निकलना.

कुषुभ ( ११ प० कुषुभ्यति ) १ छोडना, फेंकना.

कुस् ( ४ प० कुस्यति ) १ मिलना. २ घेरना.

कुंस् ( १ प० कुंसति, १० उ० कुंसयति-ते ) १ चमकना. २ बोलना.

कुस्म् ( १० आ० कुस्मयते ) १ विचार करके देखना २ अयोग्य रीतिसे हँसना.

कुह् ( १० आ० कुहयते ) १ ठगना. २ आश्चर्य या चमत्कार दिखाना. ३ मोहित करना.

कू ( ६ आ० कुवते, ९ उ० कुनाति-नीते ) १ दुःखकारक शब्द करना २ विह्वल होना.

कूज् ( १ प० कूजति ) १ अस्पष्ट शब्द करना. २ कूजना.

कूट् ( १० आ० कूटयते ) १ नहीं देना. २ अस्पष्ट, गूढ या मालूम न हो ऐसा करना, कूट करना. ( १० उ० कूट्यति-ते ) १ दुःख देना, सताना. २ जलाना, दग्ध करना. ३ बुलाना, आमंत्रण करना. ४ सलाह देना, उपदेश करना.

कूड् ( ६ प० कूडति ) १ दृढ होना. कठिन होना. २ खाना.

कूण् ( १० उ० कूणयति-ते ) १ संकोचित होना. २ ऐंठना.

कून् ( १० आ० कूनयते ) १ संकोचित होना. २ ऐंठना.

कूप् ( १० प० कूपयति ) १ अशक्त होना. २ अशक्त करना.

कूर्द् ( १ आ० कूर्दते ) १ खेलना, क्रीडा करना.

कूल् ( १ प० कूलति ) १ आच्छादित करना, ढांपना. २ छिपाना. अनु-१ अनुकूल होना

कृ ( ५ उ० कृणोति-णुते ) १ दुःख देना, सताना. २ मार डालना. ( ८ उ० करोति-कुरुते ) १ करना. अति-आ० १ अधिक करना. अधि-आ० १ जीतना, बढकर होना. २ अधिकार होना, चौकस होना. ३ शांततासे सहन करना. ४ थमाना, स्थिर करना. अनु-प० अनुकरण करना, दूसरेके माफिक करना. अप-आ० १ अपकार करना. २ झूठा या खराब करना. आ-आ० १ वेषांतर करना, भेष बदलना. २ बुलाना. उत्-आ० १ मार डालना, मरणोन्मुख करना. २ बटोरना, जमा करना. उदा-आ० १ दूषण लगाना, छलना. उप-प० १ उपकार करना. उपस्-उ० १ पटलना, बदलना.

| कृ-कृ | कृड्-कृप् |
|---|---|

उपस्-प० १ स्वच्छ करना, सवारना २ बटोरना, जमा करना. ३ उत्तर देना तिरस्-प० १ अपमान करना, घिन करना, तिरस्कार करना. दुस् (ष्)-प० दुष्कर्म करना, खराब काम करना निरा-आ० १ निर्भत्सना करना, निंदा करना, तिनकेके समान मानना २ त्यागना, छोड़ देना, निकाल देना. ३ नष्ट करना, विध्वंसित करना. परिस् (ष्)-प० १ स्वच्छ करना, ओप देना परा-प० १ निराकरण करना २ सदाचारपूर्वक रहना, अच्छी रीतिसे वर्तना प्र-आ० १ प्रारंभ करना, शुरू करना २ सेवा करना, नौकरी करना ३ जल्दी करना ४ बांटना, बांट देना ५ भंग करना, ६ कहना, बोलना प्रति-आ० १ प्रतिकार करना २ बदला लेना ३ उपाय करना प्रत्युप-आ० १ प्रत्युपकार करना. वि-आ० १ ढूढना. २ शब्द करना. वि-प० १ बदलना, रूपांतर करना. २ संतापित करना, कंपित करना. व्या-आ० १ स्पष्ट करना, प्रकट करना. २ समझाना सम्-प० १ स्वच्छ करना, २ बटोरना, एकत्र करना सु-प० १ अच्छा करना

कृड् ( ६ प० कृडति ) १ दृढ या कठिन होना, स्थिर होना. २ जमना, जम जाना.

कृत् ( ७ प० कृणत्ति ) १ घेर लेना, वेष्टित करना. ( ६ प० कृंतति ) १ कतरना.

कृप् ( १ आ० कल्पते ) १ शक्तिमान होना, समर्थ होना ( १० उ० कल्पयति-ते ) १ कल्पना करना, विचार करना. २ मिश्रित करना. ३ चित्रित करना, रंगाना ( १० उ० कृपयति-ते ) १ दुर्बल होना.

कृव् (५ प० कृणोति) १ मार डालना २ करना. ३ जाना. ४ दुःखित होना.

कृष् ( ५ प० कृणोति ) १ मार डालना २ करना. ३ जाना. ४ दुःखित होना.

कृवि ( ५ प० कृविणोति ) १ मार डालना, सताना, दुःख देना

कृश् ( ४ प० कृश्यति ) १ कृश होना, सूक्ष्म होना, महीन होना.

कृष् ( ६ उ० कृषति-ते ) १ कृषिकर्म करना, जोतना, हल चलाना. २ रेखा करना ( १ प० कर्षति ) १ जोतना, कृषि करना हल चलाना, रेखा खींचना अप-स्राव करना, बहाना. २

हलका या कमीना करना, हीन करना. ३ तिरस्कृत करना, घृणा करना. अव-१ तिरस्कृत करना. २ निकालना, उद्धृत करना, बाहर निकालना, ऊपर उठाना. आ-१ आकर्षण करना, खींचना. उद्-१ उठाना, उद्धृत करना, उठा लेना. २ उत्तेजन देना. सम्-आकुंचित करना, समेटना. संनि-१ खैंचके नजदीक लाना.

कॄ (९ उ० कृणाति-णीते) १ दुःख देना. २ मार डालना. (६ प० किरति) १ फेंक देना. अप-१ हल्से रेखा करना. २ विरल करना, अलग करना. ३ उडाना, फेंकना. अव-१ फेंकना आ-१ भरना, भर डालना. प्रति-(स्) १ दुःख देना. २ हिंसा करना. वि-१ विरल करना, फेंकना. सम्-१ एकत्र करना, बटोरना. अभि-१ उलांडना, गर्तगत होना, नष्ट होना, उप-(स्)-१ च्छेदन करना. २हिंसा करना.

कॄत् (१० प० कीर्तयति) १ प्रसिद्ध करना, जाहिर करना. २ कीर्ति करना.

केत् (१० उ० केतयति-ते) १बुलाना, आमन्त्रित करना. २ सलाह देना.

केप् (१ आ० केपते) १ जाना. २ कंपित होना.

केल् (१ प० केलति) १ जाना. २ कंपित होना.

केला (११ आ० केलायते) १ क्रीडा करना, खेलना.

केव् (१ आ० केवते) १ सेवा करना.

कै (१ प० कायति) १ शब्द करना, आवाज करना.

क्न (१ प० क्नथति, १० प० क्नथयति) १ दुःख देना. २ २ मार डालना.

क्नस् (प० क्नस्यति) १ मनसे या शरीरसे वक्र होना. २ चमकना.

क्नंस् (१ प० क्नसति, १० प० क्नसयति,) १ चमकना.

क्नू (९ उ० क्नुनाति-नीते) १ शब्द करना, आवाज करना.

क्नूय् (१ आ०क्नूयते) १ आवाज करना. २ आर्द्र होना, गीला होना. ३ दुर्गंध आना, बदबू आना.

क्मर् (१ प० क्मरति) १ शरीर या मनसे टेढा होना. २

वचक होना, ठग बनना.

क्रथ् (१ प० क्रथति, १० उ० क्रथयति-ते, क्राथयति-ते) १ मार डालना. (१० प० क्रथयति) १ वार २ क्रीडा, आनद, मनोरंजन करना.

क्रद् (१ आ० क्रदते) १ दु:खित होना. २ विकल होना. ३ घवरं जाना.

क्रन्द् (१ उ० क्रन्दति-ते) १ दुःख करना. २ घवर जाना. (आ० क्रन्दते) १ पुकारना, जोरसे बुलाना.

क्रप् (१ आ० क्रपते) १ जाना. २ दया करना.

क्रम् (१ आ० क्रमते-म्यते) १ निर्भयतासे जाना २ रक्षण करना. ३ बढना, वृद्धिगत होना. आ-१ उगना, उदित होना. उप-प्र-१ प्रारभ करना. वि-१ पग गिनते जाना. व्या-१ अतिक्रम करना, आज्ञा भंग करना. (१ प०क्रामति-म्यति) १ जाना, चलना. अति-१ अतिक्रम करना, हद्दसे बाहर जाना. अनु-१ क्रमसे जाना. अभि-१जीतना. २ पराभव करना, हल्ला करना. अप-१ बाहर जाना. आ-१ जय पाना, अधिक होना. उत्-१ अतिक्रम करना, आज्ञा भग करना. उप-१ निकल जाना. निस्-१ आगे जाना. परा-१ पराक्रम करना. प्र-१ निकल जाना, नजदीक आना. परि-१ घूमना. वि-१जीतना. २ ऊपर जाना. सम्-१ स्थलांतर करना, अन्य जगह जाना.

क्री (९ उ० क्रीणाति-णीते) १ खरीदना. २ बदलेमें देना लेना. ३ जीतना. वि-१ बेचना

क्रीड् (१ प० क्रीडति) १ खेलना, विहार करना. ३ ठट्ठा करना, उपहास करना. ४ मन बहलाना. अनु- आ० १ खेलना. आ- परि- सम्- आ० १ खेलना. सम्-प० १ शब्द करना.

क्रुञ्च् (१ प० क्रुञ्चति) १ नजदीक जाना या आना. २ वक्र घूमना या जाना. ३ वक्र होना या करना. ४ अल्प होना या करना.

क्रुड् (६ प० क्रुडति) १ छोकरेकीसी चेष्टा करना, २ डूबना. ३ खाना. ४ दृढ होना.

क्रुथ् (९ प० क्रुथ्नाति) १ मार डालना.

क्लन्थ् (९ प० क्लथ्नाति) १ दुःखित होना, विह्वल होना. २

चिपकके रहना, सटके रहना.
क्रुध् ( ४ प० क्रुध्यति ) १ क्रोध करना, गुस्सा करना.
क्रुश् ( १ प० क्रोशति ) १ पुकारना. २ रोना अनु-दया करना. आ-१ निंदा करना, गाली देना. उप-१ दाग लगाना, दोष देना. प्र-जोरसे पुकारना.
क्लेव् ( १ क्लेवते ) १ लेना, सेवन करना, २ भजना.
क्लथ् ( १ प० क्लथति ) १ दुःख देना. २ मार डालना. ३ घूमना.
क्लद् ( १ आ० क्लदते ) १ घबरना. २ विह्वल होना, दुःखित होना.
क्लन्द् ( १ प० क्लन्दति ) १ रोना २ बुलाना, पुकारना. ( १ आ० क्लन्दते ) १ घबरना, २ दुःखित होना.
क्लप् ( १० उ० क्लापयति-ते ) १ शूरतासे बोलना. २ अस्पष्ट बोलना.
क्लम् ( ४ प० क्लाम्यति ) श्रमित होना, थक जाना २ कुम्हलाना.
क्लव् ( १ आ० क्लवते ४ आ० क्लव्यते ) १ डरना.
क्लिद् ( ४ प० क्लियति ) १ आर्द्र होना, गीला होना.
क्लिन्द् ( १ उ० क्लिन्दति-ते ) १ रोना, शोक करना.
क्लिश् ( ४ आ० क्लिश्यते ) १ दुःख सहन करना. ( ९ प० क्लिश्नाति ) १ क्लेश या दुःख देना. २ हरकत करना. ३ दुःख सहन करना.
क्लीव् ( १ आ० क्लीवते १ ) दुर्बल होना, निर्बल होना, वीर्यरहित होना. २ लज्जालु या डरपोक होना
क्लीव् ( १ आ क्लीवते ) १ दुर्बल होना, निर्बल होना, वीर्यरहित होना. २ लज्जालु या डरपोक होना.
क्लु ( ६ आ० क्लवते ) १ जाना.
क्लेव् ( १ आ० क्लेवते ) १ सेवा करना
क्लेश् ( १ आ० क्लेशते ) १ स्पष्ट शब्द करना. २ मार डालना. ३ हरकत करना. ४ दुःख देना, सताना
क्वण् ( १ प० क्वणति ) १ शब्द करना. २ कण कण ऐसा शब्द करना
क्वथ् ( १ प० क्वथति ) १ उबालना, पकाना.
क्षेल् ( १ प० क्षेलति ) १ कंपित होना, हिल्ना.

क्षज् ( १ आ० क्षजते ) १ जाना, सरकना. २ देना, दान करना, भेंटमें देना. ३ मार डालना.

क्षञ्ज् ( १ आ० क्षञ्जते ) १ जाना, सरकना २ देना, दान करना, भेंटमें देना. ( १प० क्षञ्जति, १० उ० क्षञ्जयति-ते ) १ दुःख सहन करना, विपत्तिमें रहना

क्षण् ( ८ उ० क्षणोति-क्षणुते ) १ मार डालना, जानसे मारना. २ दुःख देना, सताना. ३तोडना.

क्षद् ( १ प० क्षदति ) १ खाना, भक्षण करना. २ मुक्की मारना, कूटना. ३ ढँकना. ४ मार डालना.

क्षप् ( १० उ० क्षपयति-ते ) १ भेजना २ सहन करना. ३ हूकना (१ उ०क्षपति-ते)१सयमी होना.

क्षम्प् ( १ प० क्षम्पति, १० प० क्षम्पयति-ते ) १ सहन करना. २ दया करना. ३ चमकना.

क्षम् ( १ आ० क्षमते, ४ प० क्षाम्यति ) १ सहन करना, सहना, २ क्षमा करना. ३ समर्थ होना. ४ रोकना.

क्षर् ( १प० क्षरति ) १ टपकना, सरना, झरना, चूना. २ गिरना, हिरना. ३ गिराना, हिराना. ढाना ४ गलना. ५ अनुपयुक्त होना. ६ बहना. सम्-१बहना. ( १० आ० आक्षारयते ) १ दोष लगाना, निंदा करना.

क्षल् ( १प० क्षलति ) १ जाना, सरकना. २ कापना, थरथराना. ( १० उ० क्षालयति-ते ) १ स्वच्छ करना, पवित्र करना, धोना. वि-१ धोना.

क्षि ( १ उ० क्षयति-ते )१ सूक्ष्म होना, ह्रास होना, कम होना. २ नष्ट करना. ३ राजा सरीखा काम चलाना, शासक होना. ( ५ प० क्षिणोति ) १ मार डालना, जानसे मारना. २ दुःख देना, सताना. ३ क्षत करना, घाव करना. ( ६ प० क्षियति ) १ जाना, चलना. २ वास करना, रहना, मुकाम करना, बसना. ( ९ प० क्षिणाति ) १ मार डालना, जानसे मारना. २ दुःख देना, सताना.

क्षिण् (८ उ० क्षिणोति-क्षिणुते, क्षेणोति-क्षेणुते ) १ मार डालना. २ दुःख देना, पीडा करना.

क्षिद् ( १ प० क्षेदति ) १ अस्पष्ट शब्द करना, २ कराहना.

क्षिप् ( ४ प० क्षिप्यति ) १ फेंकना, २ उडाना, ३ भेजना. ( ६ उ० क्षि

ति-ते) १ फेंकना, उडाना, झींकना २ भेजना ३ रखना, धरना. ४ मारडालना ५ दोष लगाना ६ नष्ट करना. अधि-१ दोष लगाना, आरोप करना. अव-१ नीचे फेंकना. आ-१ उपहास करना, ठट्ठा करना २ आकर्षण करना, खींचना. उत्-१उठाना, उठा लेना. नि-१ रखना पर्या-१ बांधना प्र-१ जोरसे फेंकना. वि-१ फैलाना. विनि-१ देना २ छोटना समा-१भेजना.सम्-१ संक्षेप करना २ नष्ट करना. ३ आकर्षण करना, खींचना.

क्षिव् (१ प० क्षेवति, ४ प० क्षीव्यति) १ मुखसे बाहर निकालना, थूकना, कै करना.

क्षी (१ उ० क्षयति-ते, ९ प० क्षीणाति) १ दुःख देना, पीडा करना २ मार डालना.

क्षीज् (१ प० क्षीजति) १ अस्पष्ट शब्द करना. २ कराहना.

क्षीबृ (१ आ० क्षीबते) १ मदोमत्त होना, मस्त होना.

क्षीव् (१ आ० क्षीवते) १ मदोन्मत्त होना, मस्त होना.

क्षु (२ प० क्षौति) १ छींकना. २ ससारना.

क्षुद् (७उ० क्षुणत्ति-क्षुन्ते) १ कूटना, पीसना, मुक्की मारना. २ कुचलना.

क्षुध् (४ प० क्षुध्यति) १ क्षुधित होना, भूख लगना.

क्षुभ् (१ आ० क्षोभते) १ मथना. २ क्रोध करना, गुस्सा होना. (४ प० क्षुभ्यति, ९ प० क्षुभ्नाति) १ मथना.

क्षुर् (१ प० क्षुरति) १ कतरना, चीरना, छेदना २ लकीर खींचना.

क्षेड् (१० उ० क्षेडयति-ते) १ भक्षण करना, खाना.

क्षेव् (१ प० क्षेवति) १ मदोन्मत्त होना, मस्त होना.

क्षै (१ प० क्षायति) १ नष्ट होना, ह्रास होना, कम होना, म्लान होना.

क्षोद् (१० उ० क्षोदयति-ते) १ भेजना २ फेंकना.

क्ष्णु (२ प० क्ष्णौति, आ० सक्ष्णुते) १ तीक्ष्ण करना, पैना करना, तेज करना, पैनाना. (२ आ० क्ष्णुते) ले जाना.

क्ष्माय (१ आ० क्ष्मायते) १ हिलना, कांपना.

क्ष्मील् ( १ प० क्ष्मीलति ) १पलक लगाना, पलक मारना.

क्ष्विड् (१प० क्ष्वेडति ) १ अस्पष्ट शब्द करना. (४ प० क्ष्विड्यति) १ नल्हाना, तेलकी मालिस करना, चुपडना.

क्ष्विद् ( १ प० क्ष्वेदति ) १ अस्पष्ट शब्द करना. ( ४ क्ष्विद्यति )१ नल्हाना, तेलकी मालिस करना, चुपडना. २ मुक्त करना, छोड देना.

क्ष्वेल् ( १ प० क्ष्वेलति ) १ जाना. २ कांपना, थरथराना. ३ कूदना. ४ खेलना.

ख.

खक्ख् ( १ प० खक्खति ) १ हँसना.

खच् ( १ प० खचति, १ प० खच्नाति ) १ मर्यादा होनेपरभी देरसे जन्म लेना. २ तपसियुक्त करना. ३ स्वच्छ, पवित्र या पावन करना. ( १० प० खचयति ) १ खैंचके बांधना. २ कोंदण करना, खचित करना.

खज् ( १ प० खजति) १ मथना, हिलाना, मथन करना.

खञ्ज् ( १ प० खञ्जति ) १ लगडा होना, लगडाना.

खट् ( १ प० खटति ) १ चाहना. २ शोधन करना, ढूंढना.

खट्ट् ( १० उ० खट्टयति-ते ) १ आच्छादन करना, छिपाना, ढांकना.

खड् ( १० उ० खाडयति-ते ) १ टुकडे करना, खड करना.

खण्ड् ( १ उ० खण्डयति-ते ) १ टुकडे २ करना, खंडित करना. ( १ आ० खण्डते ) १ मथन करना, मथना.

खद् ( १ प० खदति ) १ खाना. २ मार डालना. ३ सताना. ४ स्थिर रहना ( १० प० खादयति ) १ आच्छादित करना.

खन् ( १ उ० खनति-ते ) १ दुःख देना. २ खोदना.

खम्ब् ( १ प० खम्बति ) १ जाना.

खर्ब् ( १ प० खर्बति ) १ जाना.

खर्ज् ( १ प० खर्जति ) १ दुःख देना, सताना. २ स्वच्छ करना, साफ करना. ३ आतिथ्य पूजन करना, सन्मान करना.

खर्द् ( १ प० खर्दति ) १ चबाना, दांतोंसे काटना.

खर्व् ( १ प० खर्वति ) १ हठ करना, २ गर्व करना.

खर्व् ( १ प० खर्वति ) १ हठ करना २ गर्व करना
खल् ( १ प० खलति ) १ स्थलातर करना, जाना २ बटोरना
खव् ( ९ प० खौनाति ) १ सप त्तियुक्त करना २ स्वच्छ कर ना, पवित्र करना ३ द्रव्य स्पष्ट करना ४ मर्यादा होनेपरभी बहुत देरसे जन्म लेना
खष् ( १ प० खषति ) १ मार डालना, सताना
खाद् ( १ प० खादति ) १ खाना
खिट् ( १ प० खेटति ) १ डराना २ दु ख देना, सताना
खिद् ( १ प० खेदति ) १ भय दिखाना, घबराना २ सताना, दु ख देना ( ४ आ० खिद्यते, ७ आ० खिन्ते ) १ सन्ध्ट, दु ख सहन करना
खिन्द् ( ६ प० खिन्दति ) १ दु ख देना, सताना
खिल् ( ६ प० खिलति) १ बिनना, उच्छन करना
खु ( १ आ० खवते ) १ आवाज करना, शब्द करना
खुज् ( १ प० खोजति ) १ चोर ना, मूसना.

खुड् ( १ प० खोडति, १० प० खोडयति ) १ टुकडे करना, चीरना ( ६ प० खुडति ) १ छिपाना २ निकाल देना
खुण्ड ( १ प० खुण्डति, १० उ० खुण्डयति–ते ) १ टुकडे करना, चीरना ( १ आ० खुण्डते ) १ लगडा होना
खुर् ( १ प० खुरति ) १ कतरना, चीरना २ खुरचना
खुर्द् ( १ आ० खूर्दते ) १ खेलना, क्रीडा करना
खेट् ( १ प० खेटति ) १ घबर जाना ( १० उ० खेटयति–ते ) १ खाना, भक्षण करना
खेड् ( १० उ० खेडयति–ते ) १ खाना, भक्षण करना
खेल् ( १ प० खेलति ) १ कपित होना २ खेलना
खेला ( ११ प० खेलायति ) १ विलास करना, क्रीडा करना
खेव् ( आ० खेवते ) १ सेवा कर ना, नौकरी करना
खै (१ प० खायति) १ स्थिर रहना २ मार डालना ३ सताना ४ दु ख करना ५ खोदना
खोट् ( १ प० खोटति ) १ लग डाना ( १० उ० खोटयति–ते )

१ फेंकना. २ खाना, भक्षण करना.

खोड् ( १ प० खोडति ) १ लगडाना. ( १० प० खोडयति ) १ फेंकना.

खोर् ( १ प० खोरति ) १ लगडाना.

खोल् ( १ प० खोलति ) १ लगडाना.

ख्या ( २ प० ख्याति ) १ प्रसिद्ध करना, प्रख्यात करना. २ कहना, व्याख्यान करना. अभि-१ देदीप्यमान होना, चमकना. आ-१ कीर्तिमान् होना. वि-१ प्रख्यात करना. सु-१ पसद होना. प्रत्या-१ नाहीं करना, स्वीकार नही करना. सम्-१ गिनना, सकलन करना. समा-१ सज्ञा देना, नाम रखना.

ग.

गग्घ ( १ प० गग्घति ) १ हँसना.

गज् ( १ प० गजति ) १ मदोन्मत्त या बेसुध होना. २ शब्द करना. ( १० उ० गजयति-ते ) १ शब्द करना.

गञ्ज् (१ प० गञ्जति) १ शब्द करना.

गड् ( १ प० गडति, १० प० गडयति ) १ वहना, झरना. २ सींचना. ३ चुआना ( १० प० गडयति ) १ छिपाना, ढँकना.

गण्ड् ( १ प० गण्डति ) १ गालोंमें रोग होना, गडमाला होना.

गण् ( १० प० गणयति ) १ गिनना, नापना. २ मानना, समझना. अधि-१ बखानना, स्तुति करना. २ गिनना.

गद् (१ प० गदति) १ स्पष्ट बोलना. २ बीमार होना. ( १० उ० गदयति-ते ) १ गर्जना करना.

गद्गद् ( ११ प० गद्गदयति ) १ गद्गद स्वरसे बोलना, रुके हुए कंठसे बोलना.

गध् ( ४ प० गध्यति ) १ मिश्रित होना, मिल जाना.

गन्ध् ( १० आ० गन्धयते ) १ दुःख देना. २ मार डालना. ३ जाना. ४ मांगना, याचना करना. ५ सजाना, शोभित करना.

गम् ( १ प० गच्छति ) १ जाना २ इष्टार्थ सिद्ध होना. अनु-१ अनुसरण करना, दूसरेका देखके वैसाही करना. आ-१ आना. २ बीचमें या किसीकी ओर जाना. अधि-१ मिलना, प्राप्त होना. २ पुस्तकादि पढना. ३ त्यागना, छोड देना. अप-१ लौट आना. अव-१ जानना. उद्-१ नजदीक जाना या आना. उप-१ नजदीक जाना. २ पैदा करना.

३ अनुमोदन देना, सलाह देना उपा–१ नजदीक जाना या आना दुर्–१ दुःखसे जाना नि–१ ज्ञानप्राप्ति करना निर्–१ आगे जाना २ बाहर जाना पर्युद्–१ ऊपर उठना परि–१ घेर लेना २ बाहर जाना प्रत्या–१ लौट आना वि–१ शत्रु की ओर चढ जाना समा–१ भेंटना, एकत्र होना समुप–कबूल करना, मान्य करना सु–१ आनंदसे या खुशीसे जाना २ पार जाना सम्–आ० १ साथ जाना २ भेंटना, एकत्र होना ३ ( सकर्मक ) जाना

गम्ब् ( १ प० गम्बति ) १ जाना

गर्घ् ( १ प० गर्घति ) १ जाना

गर्ज् ( १ प० गर्जति, १० उ० गर्जयति ते ) १ गर्जना करना

गर्द् ( १ प० गर्दति, १० उ० गर्दयति–ते ) १ गर्जना करना

गर्ध् ( १० उ० गर्धयति–ते ) १ चाहना, इच्छा करना, आशा करना

गर्व् ( १ प० गर्वति ) १ जाना

गर्व् ( १ प० गर्वति ) १ गर्व करना हठ करना ( १० आ० गर्वयते ) गर्वको बढाना



गर्ह् ( १ उ० गर्हति–ते, १० उ० गर्हयति–ते ) १ दोष लगाना, निंदा करना २ दुःखित होना.

गल् ( १ प० गलति ) १ टपकना गिरना ३ नष्ट होना (१० आ० गलयते ) १ टपकना अव–१ नीचे गिरना वि–१ जाना, नजदीक जाना २ मदद देना, साह्य करना परि–१ टपकना. २ डूबना ३ नष्ट होना ४ गल जाना

गल्भ् ( १ आ० गल्भते ) १ धीर धारण करना, धैर्य रखना, साहस करना

गल्ह् ( १ आ० गल्हते ) १ दोष देना, निंदा करना

गवेष ( १ आ० गवेषते, १० उ० गवेषयति–ते ) १ ढूंढना, पता लगाना २ प्रयत्न करना

गह् ( १० प० गहयति ) १ घना होना, निबिड होना.

गा ( १ आ० गाते ) १ जाना, गमन करना ( ३ प० जिगाति ) १ प्रशंसा करना, सराहना

गाध् ( १ आ० गाधते ) १ ढूंढना. २ रहना, ठहरना ३ ग्रंथ बनाना.

गाह् ( १ आ० गाहते ) १ नष्ट करना २ मर्मभेद करना. ३ फेर-

ना, हिलाना. अव्-१ स्नान करना. वि-१ स्नान करना २ कँपाना
गिल् ( ६ प० गिलति ) १ निगलना.
गु ( ६ प० गुवति ) १ हगना, झाड़ा होना, दस्त होना. ( १ आ० गवते ) १ अस्पष्ट बोलना.
गुज् ( १ प० गोजति, ६ प० गुजति ) १ अस्पष्ट बोलना, गुंजारव करना.
गुञ्ज् ( १ प० गुञ्जति ) १ अस्पष्ट बोलना, गुंजारव करना.
गुड् ( ६ प० गुडति ) १ सरक्षण करना, बचाना
गुण् ( १० उ० गुणयति-ते ) १ बुलाना, आमन्त्रण करना २ उपदेश करना. ३ गुणाकार करना, गुणन करना ४ सलाह देना
गुण्ठ् ( १० प० गुण्ठयति ) १ घेरना, घेर लेना. अव-१ घूंघट लेना, परदा डालना
गुण्ड् ( १ प० गुण्डति, १० उ० गुण्डयति-ते ) १ घेर लेना, घेरना. २ पिष्ट चूर्ण करना ३ सरक्षण करना.
गुद् ( १ आ० गोदते ) १ खेलना, क्रीडा करना
गुध् ( १ आ० गोधते ) १ खेलना, क्रीडा करना ( ४ प० गुध्यति ) १ घेरना. ( ९ प० गुध्नाति ) १ क्रोध करना, गुस्सा करना
गुन्द् ( १० प० गुन्दयति ) १ अनृत बोलना, झूठ कहना
गुप् ( १ आ० जुगुप्सते ) १ बचाना, सरक्षण करना २ छुपाना, छिपाना ३ दोष लगाना, निंदा करना. ( ४ प० गुप्यति ) १ व्याकुल होना, भ्रान्त होना २ व्याकुल करना. भ्रान्त करना ( १ प० गोपायति ) १ सरक्षण करना ( १० उ० गोपयति-ते ) १ प्रकाशना, चमकना. २ बोलना
गुफ् ( ६ प० गुफति ) }
गुम्फ् ( ६ प० गुम्फति ) } १ गूथना गुंफन करना. २ रचना
गुर् ( ६ आ० गुरते ) १ प्रयत्न करना, उद्योग करना
गुर्द् ( १ आ० गूर्दते ) १ क्रीडा करना, खेलना ( १० उ० गूर्दयति-ते ) १ रहना, वास करना, बसना २ आमन्त्रण करना, बुलाना.
गुर्व् ( १ प० गूर्वति ) १ प्रयत्न करना, उद्योग करना

गुह् ( १ उ० गोहति–ते ) १ छिपाना, वस्त्रादिसे ढांकना.

गू ( ६ प० गुवति ) १ हगना, मलविसर्जन करना, शौचविधि करना.

गूर् ( १० आ० गूरयते ) १ प्रयत्न करना, उद्योग करना. २ भक्षण करना, खाना ( ४ आ० गूर्यते) १ मार डालना, दुःख देना. २ जीर्ण होना, पुराना होना. ३ जाना, गमन करना.

गूर्द् ( १ आ० गूर्दते ) १ क्रीडा करना, खेलना. ( १० उ० गूर्दयति–ते ) १ बसना. २ बुलाना.

गृ ( १ प० गरति ) १ सींचना, गीला करना. ( १० आ० गारयते ) १ समझना, जानना.

गृज् ( १ प० गर्जति )
गृञ्ज् ( १ प० गृञ्जति ) १ गर्जना करना, पुकारना.

गृध् ( ४ प० गृध्यति ) १ चाहना

गृह् ( १ आ० गर्हते, १० आ० गृहयते ) १ लेना, स्वीकार करना.

गॄ ( ६ प० गिर(ल) ति ) १ खाना, निगलना. ( ९ प० गृणाति ) १ शब्द करना, आवाज करना. ( १० आ० गारयते ) १ समझना, जानना. २ समझाना, जताना. नि–उत्–६ प० १ के करना, वमन करना. समुत्–१० आ० १ जोरसे पुकारना. २ ऊपर फेंकना.

गेप् ( १ आ० गेपते ) १ कांपना, हिलना. २ जाना, स्थलांतर करना.

गेव् (१ आ० गेवते )१ सेवा करना.

गेष् ( १ आ० गेषते ) १ ढूढना, पता लगाना.

गै ( १ प० गायति ) १ गाना. उत्–प्र–१ जोरसे गाना या जोरसे कहना वि–१ निश्चयपूर्वक कहना

गोम् ( १० उ० गोमयति–ते ) १ लीपना, पोतना.

गोष्ट् ( १ आ० गोष्टते ) १ बटोरना-

ग्रन्थ् ( १ आ० ग्रन्थते ) १ वक्र होना, टेढा होना. २ दुष्ट होना. ३ गांठ बांधना, गूथना. ४ झुकाना, नताना. ( ९ प० ग्रथ्नाति, १० प० ग्रन्थयति ) १ गांठ बांधना. बांधना, गूथना. २ सदर्भ लगाना. उत्–१ छोड देना, मुक्त करना.

ग्रस् ( १ आ० ग्रसते ) १ खाना, निगलना. ( १० उ० ग्रासयति–ते ) १ घेर लेना. २ हरण करना.

ग्रह् ( १ प० ग्रहति, १० प० ग्राहयति ) १ लेना, स्वीकार करना. ( ९ प० गृह्णाति–ह्णीते ) १ लेना, स्वीकार करना. अनु–उ० १ कृपा करना, अनुग्रह करना. अव–उ० १ अटकाना. उत्–प० १ विश्वास करना. उप–१ कृपा करना. २ भरना. नि–१ ले लेना, हरण करना. २ शासन करना. ३ प्रतिबंध करना, अटकाव करना. परि–१ धरना, पकडना, लेना. प्रति–१ अनुमोदन देना, हो कहना. २ गले लगाना, आलिंगन करना. ३ जीतना. ४ प्रतिग्रह करना, लेना. ५ अंगीकार करना. वि–१ झगडना, झगडा करना. सम्–१ बटोरना, एकत्र करना.

ग्राम् ( १० उ० ग्रामयति–ते ) १ बुलाना. २ बुद्धिवाद कहना.

ग्रुच् ( १ प० ग्रोचति ) १ चोरना, चोरी करना, मूसना.

ग्लस् ( १ आ० ग्लसते ) १ खाना, भक्षण करना.

ग्लह् ( १ उ० ग्लहति–ते, १० प० ग्लहयति ) १ लेना, स्वाकार करना.

ग्लुच् ( १ प० ग्लोचति ) १ चोरना, मूसना. २ जाना, स्थलांतर करना.

ग्लुञ्च् ( १ प० ग्लुञ्चति ) १ जाना, स्थलांतर करना.

ग्लेप् ( आ० ग्लेपते ) १ पराधीन होना. २ दरिद्री होना. ३ जाना. ४ हिलना, कांपना.

ग्लेव् (१आ० ग्लेवते )१ सेवा करना.

ग्लेष् ( १ आ० ग्लेषते ) १ ढूंढना, शोध करना.

ग्लै ( १ प० ग्लायति ) १ म्लान होना, ग्लानियुक्त होना. २ जम्हाई लेना

## घ.

घग्घ् ( १ प० घग्घति ) } हँसना,
घघ् ( १ प० घघति ) } उपहास करना.

घट् ( १ आ० घटते ) १ होना. २ करना. ( १० उ० घाटयति–ते ) १ घोटना, हिलाना. २ बटोरना, एकत्र करना. ३ मार डालना, दु:ख देना. ४ चमकना, प्रकाशित होना.

घण्ट् ( १० उ० घण्टयति–ते ) १ बोलना, कहना. २ चमकना, प्रकाशित होना.

घट्ट् ( १ आ० घट्टते, १० प० घट्टयति ) १ जाना, स्थलांतर करना. परि–१ फैलाना. वि–१ मांजना, धोना. २ विगाडना.

घण् ( ८ प० घणोति, आ० घणुते ) १ चमकना, प्रकाशित होना

घम्ब् ( १ प० घम्बति ) १ जाना.

घर्ब् ( १ प० घर्बति ) १ जाना.

घष् ( १ आ० घषते ) १ घिसना. २ घिसके स्वच्छ करना.

घस् ( १ प० घसति ) १ खाना.

घंस् ( १ आ० घसते )१ सींचना, प्रोक्षण करना

घिण्ण् ( १ आ० घिण्णते )१लेना

घु ( १ आ० घवते ) १ आवाज करना.

घुट् ( १ आ० घोटते ) १ लौटना, पीछे आना. २ बदलना, बदल देना. ( ६ प० घुटति )१ प्रतिकार करना २ मार डालना ३ प्रतिबंध करना ४ रक्षण करना.

घुड् ( ६ प० घुडति ) १ प्रतीकार करना २ मार डालना

घुण् ( १ आ० घोणते, ६ प० घुणति ) १ चक्राकार फिरना, घूमना, लोटता फिरना.

घुण्ण् ( १ आ० घुण्णते ) १ लेना.

घुर् ( ६ प०घुरति)१ भयंकर होना. २ शब्द करना, आवाज करना, घुरांना. ( ४ आ० घूर्यते ) १ अज्ञानी होना. २ ढूढना, शोध करना

घुष् ( १ प० घोषति ) १ चुपके काम करना. ( १० उ० घोषयति–ते ) १ मनमें विचार कर वह सुनाना. २ प्रशंसा करना, घोषित करना. ३ तरह २ के शब्द करना आ–१ एक साथ रोना २ ढंढोरा पीटना

घुंष् ( १ आ घुषते ) १ स्वच्छ करना, साफ करना

घूर् ( ४ आ० घूर्यते ) १ हिंसा करना, दुःख देना. २ वृद्ध होना, पुराना होना

घूर्ण् ( १ आ० घूर्णते, ६ प० घूर्णति ) १ चक्राकार घूमना

घृ ( १ प० घरति, ३ प० जिघर्ति, १० उ० घारयति–ते ) १ गीला करना, तरडा देना, सींचना. २ चमकना, प्रकाशित होना. ३ बूंद २ गिरना, टपकना.

घृण् ( ८ प० घृणोति, घर्णोति, आ० घृणुते, घर्णुते ) १ चमकना, प्रकाशित होना.

घृण्ण् ( १ आ० घृण्णते ) १ लेना, स्वीकार करना.

घृष् ( १ प० घर्षति ) १ पीसना २ कूटना. ३ घिसना.

घोर् ( १ प० घोरति ) १ चतुरा ईसे चलना

घ्रा ( ३ प० जिघ्रति ) १ सूंघना २ चूमना

ङ.

ङु ( १ आ० ङवते ) १ शब्द करना, आवाज करना

च.

चक् ( आ० चकते ) १ निवारण करना, पीछे हटना ( १ उ० चकति-ते ) तृप्त होना, सतुष्ट होना २ चमकना, प्रका शित होना

चकास् ( २ प० चकास्ति, क्वचित् आ० चकास्ते ) १ चमकना, प्रकाशित होना

चक्क् ( १० उ० चक्कयति-ते ) १ दुःख पाना, २ दुःख देना

चक्ष् ( २ आ० चष्टे ) १ साफ बोलना २ देखना ३ चूसना ४ छोडना आ-१ देखना

चञ्ज् ( ९ प० चञ्जोति ) १ मार डालना

चञ्च् ( १ प० चञ्चति ) १ जाना २ कूदना ३ हिलना

चट् ( १ प० चटति, १० उ० चा टयति-ते ) १ बरसना २ टूटना ३ मार डालना ४ तोडना उत्-(१·उ·) १ उच्चाटन करना



चण् ( १ प० चणति ) १ दान करना, देना २ आवाज होना. ३ मार डालना, दुःख देना.

चण्ड ( १ आ० चण्डते, १० आ० चण्डयते ) १ गुस्सा करना

चत् ( १ उ० चतति-ते ) १ मांगना, याचना करना, २ जाना

चद् ( १ उ० चदति-ते ) १ याचना करना, मागना

चन् ( १ प० चनति, १० उ० चानयति-ते ) दुःख देना, मार डालना २ शब्द करना, आवा- ज करना ३ भरोसा रखना, विश्वास करना

चन्द् ( १ प० चन्दति ) १ चम कना २ आनद पाना, खुश होना

चप् ( १ प० चपति ) १ शान्त कर ना, समझाना ( १० उ० चप यति-ते ) १ पीसना २ कूटना ३ ठगना

चम् ( १ प० चमति, ५ प० च म्नोति ) १ खाना, २ पाना आ- ( आचामति ) १ आचमन करना, पतला पदार्थ मुँहमे लेना वि-( विचमाति ) १ खाना

चम्प् ( १ प० चम्पति, १० उ० चम्पयति-ते ) १ जाना.

चम्ब् ( १ प० चम्बति ) १ जाना.

चय् ( १ उ० चयति-ते ) १ जाना.

चर् ( १ प० चरति ) १ जाना. २ खाना. ३ आचरण करना. अत्या–आज्ञाभग करना. अभि–१ ठगना. २ टोना करना, जादू करना. ३ ध्यान देना. अनु–१ अनुसरण करना, नकल करना. आ–१ कर्म करना. उत्–आ० १ आज्ञाभग करना, हुक्म न मानना. २ देशसे निकाल देना. उत्–प० ऊपर जाना. उप–१ सेवा करना, सन्मान देना २ नजदीक जाना. परि–१ सेवा करना. प्र–१ प्रसिद्ध करना २ आचरण करना. व्यभि–१ दुष्कर्म करना, व्यभिचार करना सम्–प० १ साथ जाना सम्–आ० १ ऊपर चढना समा–१ प्रसिद्ध करना. २ अच्छा आचरण करना ( १० उ० चारयति-ते ) १ सशय होना. २ सशयरहित होना वि–१ विचार करना.

चर्च् ( १ प० चर्चति ) १ जाना

चर्च् ( १–६ प० चर्चति ) १ बोलना, चर्चा करना. २ गाली देना, निंदा करना. ३ दुःख देना ४ विचारना, ढूंढना. ( १० उ० चर्चयति-ते ) १ पढना, अध्ययन करना, चर्चा करना.

चर्ब् ( १ आ० चर्बते, १० आ० चर्बयते ) १ दोष लगाना, निंदा करना. २ बोलना. ३ अध्ययन करना, पढना.

चर्व् ( १ प० चर्वति ) १ जाना. २ खाना. ३ चबाना.

चर्व् ( १ प० चर्वति, १० प० चर्वयति ) १ खाना २ चबाना.

चरण ( ११ प० चरण्यति १ जाना.

चल् ( १ प० चलति ) १ हिलना, कांपना. ( ६ प० चलति ) १ खेलना, क्रीडा करना. ( १० प० चाल्यति ) १ पालना, बढाना ( १० प० च(चा)ल्यति ) १ हिलाना, कपाना. प्र–१ गिरना.

चप ( १ प० चपति) १ मार डालना, दुःख देना ( १ चपति-ते ) १ खाना.

चह् ( १ प० चहति, १० उ० चहयति-ते ) १ ठगना. २ दुष्कर्मी होना, गर्वीला होना. ( १० उ० चहयति-ते ) १ पीसना, कूटना.

चाय् ( १ उ० चायति-ते ) १ जानना, समझना. २ पूजा करना, सन्मान करना.

चि (५उ० चिनोति-चिनुते,१०प० चययति, चपयति ) ढूंढना. २ बटोरना, एकत्र करना. ( १ उ० चयति-ते ) १ बटोरना. अप-१ नाश करना, विध्वंस करना. उप-सम्-१ पाना, प्राप्त करना. निर्-१ निश्चय करना, ठहराना. विनि-र्-१ ठीक २ निश्चय करना. ( १ प० चयति ) १ पीडा करना, दुःख देना. (१ आ० चयते) १ घिन करना. २ वैर लेना, बदला लेना. ( ३ प० चिकेति ) १ ढूंढना. २ देखना.

चिक्क् ( १० उ० चिक्कयति-ते ) १ पीडा करना, दुःख देना.

चिट् ( १ प० चेटति, १० प० चेटयति ) १ सेवक होना. २ सेवकके समान आज्ञा करना.

चित् ( १ प० चेतति, १० उ० चेतयति-ते ) १ विचार करना, चिंतन करना, याद करना.

चित्र् ( १० उ० चित्रयति-ते ) १ तसवीर खींचना, चित्र खींचना. २ आश्चर्य करना. ३ आश्चर्य देखना.

चिन्त् ( १० उ० चिन्तयति-ते ) १ विचार करना, स्मरण करना, याद करना.

चिरि ( ५ प० चिरिणोति ) १ पीडा करना, दुःख देना.

चिल् ( ६ प० चिलति ) १ कपडे पहरना.

चिल्ल् ( १ प० चिल्लति ) १ मुक्त करना, ढीला करना. २ मनका अर्थभाव दिखाना. ३ कामबुद्धिसे वर्तना, ठगविद्या करना.

चिह्न् ( १० प० चिह्नयति )१ चिह्न करना, निशान करना.

चीक् ( १ प० चीकति, १० उ० चीकयति-ते ) १ सहन करना, सहना. २ उतावळा होना, असहिष्णु होना. ३ छूना, स्पर्श करना.

चीब् ( १ प० चीबति ) १ लेना, स्वीकार करना.

चीभ् ( १ प० चीभति ) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना. २ व्याजस्तुति करना.

चीय् ( १ उ० चीयति-ते ) १ लेना, स्वीकार करना. २ धारण करना, पहरना.

चीव् ( १ उ० चीवति-ते ) १ लेना. २ पहरना. ३ पकडना. ( १० उ० चीवयति-ते ) १ चकमना. २ बोलना.

चुक्क् ( १० उ चुक्कयति-ते ) १ दुःख देना. २ दुःख होना.

चुच्य् ( १ प० चुच्यति )१ अर्क निकालना २ नहाना, स्नान करना
चुट् ( १ प० चोटति, १० उ० चोटयति-ते ) १ छोटा होना, कलाहीन होना, थाह होना ( ६ प० चुटति, १० प० चोटयति ) १ कतरना
चुट्ट् (१० उ० चुट्टयति-ते)१ कम होना, अल्प होना, थाह होना २ बटोरना
चुड् ( ६ प० चुडति ) १ लपेटना, घेरना २ छिपना
चुड्ड् ( १ प० चुड्डति ) १ बर्तना २ कामक्रीडा करना, इश्कबाजी करना ३ अभिप्राय सूचित करना, इशारा करना
चुण् ( ६ प० चुणति ) १ कतरना, हिस्सा करना
चुण्ट ( १ चुण्टति ) १ अल्प होना, थाह होना, ( १ प० चुण्टति, १० प० चुण्टयति ) १ कतरना ताडना
चुण्ड ( १ प० चुण्डति ) १ कम होना, अल्प होना, थाह होना ( १० प० चुण्डयति ) १ कतरना, तोडना
चुत् ( १ प० चोतति ) १ गाला होना या करना २ चूना

चुद् ( १० प० चोदयति-ते ) १ प्रेरणा करना २ पूछना, प्रश्न करना ३ प्रार्थना करना ( १ उ० चोदति-ते १ प्रवृत्त करना २ जल्दी करना ३ जल्दी देना
चुन्द् ( १ उ० चुन्दति-ते )१ तीक्ष्ण करना, पैना करना, धार रखना
चुप् ( १ प० चोपति ) १ धीरे धीरे चलना
चुम्ब् ( १ उ० चुम्बति-ते ) १ चूमना ( १० उ० चुम्बयति ते ) १ हिंसा करना, मार डालना
चुर् ( १० उ० चोरयति-ते ) १ चुराना, मूसना ( १ प० चोरति, ४ आ० चूर्यते ) १ जलना, जल जाना
चुरण् ( ११ प० चुरण्यति )१ चुराना, मूसना
चुल् ( १० उ० चोलयति-ते )१ बढाना, ऊंचा करना २ भिगोना, डुबोना
चुलुम्प् ( १ प० चुलुम्पति ) १ कतरना २ अंतर्धान होना, नष्ट होना झूलना, डोलना उद्-१ झलना
चुह्ल् ( १ प० चुह्लति ) १ अपना अभिप्राय स्पष्ट करके दिखाना

२ विलास करना, इश्कवाजी करना.

चूण् (१० प० चूणयति) १ आकर्षण करना, खींचना, सकोच करना.

चूर् (४ आ० चूर्यते) १ जलाना, भस्म करना.

चूर्ण् (१ उ० चूर्णयति-ते) १ आकर्षण करना, खींचना, सकोच करना. २ प्रेरणा करना. ३ चूर्ण करना, पीसना. ४ दवाना.

चूष् (१ प० चूषति) १ चूसना.

चृत् (१ प० चर्तति, १० प० चर्तयति) १ प्रकाशित करना, जलाना.

चृन्त् (६ प० चृन्तति) १ पीडा करना, मार डालना. २ एकत्र करके बांधना. ३ गूथना.

चृप् (१ प० चर्पति, १० उ० चर्पयति-ते) १ प्रकाशित करना, चमकाना.

चेल (१ प० चेलति) १ कंपित होना, हिलना.

चेष्ट् (आ० चेष्टते) १ चेष्टा करना.

च्यु (१ प० च्यवते) १ गिरना. गिर पडना. २ भटकना, जाना. (१० उ० च्यावयति-ते) १ हँसना. २ सहना, सहन करना.

च्युत् (१ प० च्योतति) १ सींचना, भिगोना. बहना.

च्युस् (१० उ० च्योसयति-ते) १ हँसना. २ सहन करना, सहना. ३ मुक्त करना, छोड देना. ४ पीडा देना, मार डालना.

छ.

छद् (१ उ० छदति-ते, १० उ० छादयति-ते) १ आच्छादित करना, ढँकना. २ छिपाना, बचाना. आ-१ ढँकना.

छन्द् (१ प० छन्दति) १ बलवान् होना या करना. (१ प० छन्दति, १० उ० छन्दयति-ते) १ ढँकना, आच्छादन करना, लपेटना.

छम् (१ प० छमति) १ खाना.

छम्प् (१ प० छम्पति, १० प० छम्पयति) १ स्थलांतर करना, जाना.

छर्द् (१० प० छर्दयति) १ वमन करना या होना, कै करना.

छष् (१० उ० छापयति-ते) १ मार डालना.

छिद् (७ उ० छिनत्ति-छिन्ते) १ छिन्न करना, टुकडे करना. आ-१ पकडना, बलजोरीसे पकडना. उत्-१ हिंसा करना. २ कतरना.

छिद्र् (१० उ० छिद्रयति-ते) १ कानोंको छिदवाना.

छुट् ( ६ प० छुटति, १० प० छोटयति ) १ कतरना, तोडना. २ ढंकना, आच्छादन करना.

छुड् ( ६ प० छुडति ) १ ढंकना, आच्छादित करना.

छुप् ( ६ प० छुपति ) १ छूना, स्पर्श करना.

छुर् ( ६ प० छुरति ) १ कतरना, तोडना.

छृद् ( ७ उ० छृणत्ति, छृन्ते ) १ चमकना, प्रकाशित होना. २ क्रीडा करना, खेलना. ३ कै करना, वमन करना ( १ प० छर्दति, १० उ० छर्दयति-ते ) १ जलाना, प्रज्वलित करना.

छृप् ( १० उ० छर्पयति-ते ) १ जलाना.

छेद् ( १० उ० छेदयति-ते ) १ कतरना, तुकडे करना.

छो ( ४ प० छ्याति ) १ कतरना, छाटना.

छ्यु ( १ आ० छ्यवते ) १ जाना, गमन करना.

ज.

जक्ष् ( २ प० जक्षिति ) १ खाना. २ हँसना.

जज् ( १ प० जजति )
जञ्ज् ( १ प० जञ्जति ) युद्ध करना, लडाई करना, मारना.

जट् ( १ प० जटति )
जड् ( १ प० जडति ) १ जम जाना, एकत्र होना, जथा होना

जन् ( ३ प० जजन्ति ) १ उत्पन्न करना, जनना, पैदा करना ( ४ आ० जायते ) १ उत्पन्न होना, पैदा होना. ( १० उ० जनयति-ते ) १ उत्पन्न करना, पैदा करना.

जप् ( १ प० जपति ) १ स्पष्ट बोलना, २ जपना, जप करना ३ मनहीमन कहना, नही सुन पडे ऐसा कहना

जभ् ( १ आ० जभते ) १ जम्हाई लेना.

जम् ( १ प० जमति ) १ खाना, भक्षण करना.

जम्भ् ( १ आ० जम्भते) १ जम्हाई लेना ( १० उ० जम्भयति-ते) १ नष्ट करना.

जर्च् ( ६ प० जर्चति )
जर्छ् ( ६ प० जर्छति ) १ बोलना, कहना. २ डराना. ३ निंदा करना, दोष लगाना.

जर्ज् ( १-६ प० जर्जति ) १ बोलना, कहना. २ हिंसा करना. ३ निंदा करना, दोष लगाना.

जर्झ् ( ६ प० जर्झति ) १ बोलना,

कहना, २ डराना, ३ निंदा करना, दोष लगाना.

जर्त्स् (१ प० जर्त्सति) १ बोलना, कहना. २ दोष लगाना, निंदा करना.

जल् (१ प० जलति) १ तीक्ष्ण होना, तेजस्वी होना या करना, पैना करना २ श्रीमान्‌ होना, धनवान्‌ होना, संपन्न होना. (१० उ० जालयति-ते) १ढां कना, निवारण करना. १ जालसे ढांकना.

जल्प् (१ प० जल्पति)१ बोलना. २ कहना.

जष (१ प० जषति) १ मार डालना, पीडा करना.

जस (४ प० जस्यति) १ मुक्त करना, छोड देना. (१ प० जसति, १० जासयति-ते) १ मार डालना, पीडा करना. २ ताडना करना. ३ उपेक्षा करना.

जंस् (१ प० जसति, १० उ० जम यति-ते) १ सरक्षण करना. २ मुक्त करना, छोड देना.

जागृ (२ जागर्ति) १ जगना, नींद न लेना.

जि (१ प० जयति) १ सबोंत्कर्षसे रहना, सबमें बढके रहना. २ जीतना, पराभव करना. परा-वि-आ०१ जीतना, पराजय करना

जिम् (१ उ० जेमति-ते)१ खाना भक्षण करना.

जिरि (५ प० जिरिणोति) १हिंसा करना, दुःख देना.

जिव् (१ प० जिन्वति) १ संतोषित करना. खुश करना. २ आनंद पाना, खुश होना. ३ मुक्त करना, छोड देना.

जिषु (१ प० जेषति) १ सेवा करना. २ प्रोक्षण करना सींचना.

जीव् (१ प० जीवति) १ जीना आ-१ उदरनिर्वाहके लिये कमाना उप-१ उदरनिर्वाहके लिये परस्वाधीन होना, नौकरी करना. सम्‌-प्र १सुखसे रहना, सुखी होना

जु (१ आ० जवते) १ जाना. २ जल्द जाना. (१ प० जवति)१ पाप करना. २ जाना.

जुङ्ग् (१ प० जुङ्गति) १ त्यागना, छोड देना. २ वर्जित करना. ३ जातिबहिष्कृत करना.

जुञ्च (१ प० जुञ्चति, १० उ० जुञ्चयति-ते) १ बोलना. २ प्रकाशित करना, व्यक्त करना

जुड (६ प० जुडति) १ बांधना

२ जाना. ३ जोडना. ( १० उ० जोडयति–ते ) १ प्रेरणा करना, भेजना. २ चूर्ण करना, पीसना.

जुण्ड् ( १० प० जुण्डयति ) १ पीसना, चूर्ण करना. २ प्रेरणा करना, भेजना

जुत् ( १ आ० जोतते ) १ प्रकाशित होना, चमकना.

जुन् ( ६ प० जुनति ) १ जाना. २ हिलना, काँपना.

जुर्व् ( १ प० जूर्वति ) १ मार डालना, दुःख देना.

जुल् ( १० उ० जोलयति–ते ) १ पीसना, चूर्ण करना.

जुष् ( १ प० जोषति, १० उ० जोषयति–ते ) १ विचार करना. २ पीडा करना. ३ मार डालना. ४ चाहना, दुलारना ( ६ आ० जुषते ) १ सेवा करना. २ खुश करना, संतोषित करना.

जूर् ( ४ आ० जूर्यते ) १ जीर्ण होना २ घुस्सा करना. ३ मार डालना, दु ख देना

जूर्व् ( १ प० जूर्वति ) १ मार डालना, दु ख देना.

जूष् ( १ उ० जूषति–ते ) १ पीडा करना, मारना.

जृ ( १ प० जरति ) १ अल्प होना, छोटे होना, ह्रस्व होना.

जृभ् ( १ आ० जर्भते )
जृम्भ् ( १ आ० जृम्भते ) } १ जम्हाई लेना.

जॄ ( १ प० जरति, १० उ० जारयति–ते, ४ प० जीर्यति, ९ प० जृणाति ) १ वृद्ध होना, जीर्ण होना.

जेष् ( १ आ० जेषते ) १ जाना.

जेह् ( १ आ० जेहते ) १ उत्कठासे यत्न करना २ जाना.

जै ( १ प० जायति ) १ क्षीण होना, ह्रास होना, कम होना.

ज्ञप् ( १० उ० ज्ञपयति–ते ) १ जानना, समझना. २ सिखाना, समझाना. ३ आनदित करना, खुश करना. ४ मारना, ठोंकना. ५ तीक्ष्ण करना, पैना करना, पैनाना. ६ देखना.

ज्ञा ( ९ उ० जानाति–जानीते ) १ जानना, समझना. अनु–१ अनुमोदन देना, आज्ञा करना, हुक्म देना. २ कबूल करना. मान्य करना. अप–१ छिपाना, आच्छादित करना, छुकाना. अव–१ नहीं जानना अव–१ अपमान करना, मानखडन करना. उप–१ प्रथम जानना, पहिले समझना. परि–१ जान लेना.

समझ लेना, परिज्ञान कर लेना. प्र-१ अच्छी तरह जानना. सम्-१ प्रतिज्ञा करना, प्रण करना, वचन देना. २ अंगीकार करना. स्वीकार करना, लेना. ३ अनुमोदन देना, आज्ञा करना. प्रत्यभि-१ पहचानना. वि-१ साफ समझना, स्पष्ट जानना. सम्-१ उत्कंठापूर्वक स्मरण या याद करना. २ अच्छीतरह जानना, समझना. (१० उ० आज्ञापयति-ते) १ आज्ञा करना, हुक्म करना. (१० प० ज्ञपयति) १ मार डालना. २ आनंदित करना, खुश करना. ३ तीक्ष्ण करना, पैना करना, पैनाना. ४ स्पष्ट करना, साफ २ दिखाना. ५ स्तुति करना, प्रशंसा करना.

ज्या (९ प० जिनाति) १ जीर्ण होना, वृद्ध होना. २ पुराना होना.

ज्यु (१ आ० ज्यवते) १ नजदीक जाना या आना.

ज्युत् (१ उ० ज्योतति-ते) १ प्रतिमान होना, चमकना, प्रकाशित होना.

ज्यो (१ आ० ज्यवते) १ उपदेश देना, सिखाना. २ आज्ञा करना, हुक्म करना. ३ धर्माचरण करना.

ज्रि (१ प० ज्रयति) १ जीतना, जय पाना. २ कम होना, न्यून होना.

ज्री (९ प० ज्रिणाति, १ प० ज्रयति, १० उ० ज्राययति-ते) १ वृद्ध होना, जीर्ण होना.

ज्वर् (१ प० ज्वरति) १ ज्वर आना, बुखार आना.

ज्वल् (१ प० ज्वलति) १ प्रकाशित करना या होना. २ जलाना या जलना. (१० प० प्रज्वलयति) १ जलना या जलाना. २ प्रकाशित करना या होना.

## झ.

झट् (१ प० झटति) १ जुड़ना, एकत्र होना.

झड् (१ प० झडति) १ जुड़ना, एकत्र होना.

झम् (१ प० झमति) १ खाना, भक्षण करना.

झर्च् (१ प० झर्चति) बोलना, कहना. २ निंदा करना, दोष लगाना.

झर्छ् (१ प० झर्छति) १ बोलना, कहना. २ निंदा करना, दोष लगाना.

झर्झ (१-६ प० झर्झति, १० प० झर्झयति) १ बोलना, कहना.

२ निंदा करना, दोष लगाना.
(१ प० झर्झति) १ मार डालना, दु:ख देना.
झष् (१ प० झषति) १ मार डालना, दु:ख देना. २ ग्रहण करना. लेना ३ वस्त्रादि धारण करना, पहिनना, पहिरना.
झु (१ आ० झवते) १ जाना, स्थलांतर करना.
झूष् (१ प० झूषति) १ मार डालना, दु:ख देना
झॄ (९ प० झृणाति, ४ झीर्यति) १ वृद्ध होना, जीर्ण होना. २ नष्ट होना.
झ्यु (१ आ० झ्यवते) १ जाना, स्थलांतर करना.

ट.

टङ्क् (१ प० टङ्कति, १० टङ्कयति–ते) १ बांधना, जुटाना.
टल् (१ प०टलति) १विह्वल होना, दु:खित होना, हृद्रोगी होना.
टिक् (१ आ० टेकते) १ जाना २ टिकाना
टिप् (१० उ० टेपयति–ते) १ भेजना २ फेंकना, उडाना
टीक् (१ आ० टीकते) १ जाना. २ टिकना.
ट्वल् (१ प० ट्वलति) १ विह्वल होना, दु:खित होना.
टीक् (१ आ० टीकते) १ जाना २ विकना.

ड.

डप् (१० आ० डापयति) १एकत्र करना, बटोरना, राशि करना
डम्प् (१ प० डम्पति, १० आ० डम्पयते) १ एकत्र करना, बटोरना, राशि करना.
डम्ब् (१ उ०डम्बयति–ते) १ फेंकना. वि–१ छल करना, विडंबना करना.
डम्भ् (१ प० डम्भति, १० उ० डम्भयति–ते) १ एकत्र करना, बटोरना, राशी करना.
डिप् (४ प० डिप्यति, ६ प० डिपति १० उ० डिपयति–ते) १ भेजना. २ फेंकना, उडाना
डिम्प् (१ प० डिम्पति, १० आ० डिम्पयते) १ एकत्र करना, बटोरना, राशि करना.
डिम्ब् (१० उ० डिम्बयति–ते) १ फेंकना, उडाना.
डिम्भ् (१ प० डिम्भति, १० आ० डिम्भयते) १ फेंकना, उडाना.
डी (१ आ० डयते, ४ आ० डीयते) १ आकाशमें उड जाना, अतरिक्षमें उडना. २ जाना. अव–१ आकाशमेंसे उतरना.

उत्-१ ऊपर उडना. परि-१ चक्राकार उडना. प्र-१ चपलतासे उडना. सम्-१ समूहके साथ उडना. समुत्-१ ठहर ठहरके धीरे धीरे उडना.

डुल् ( १० उ० डोलयति-ते ) १ ऊपर फेंकना.

ढ.

ढुण्ढ् ( १ प० ढुण्ढति ) १ ढूंढना.

ढौक् ( १ आ० ढौकते )१ जाना, स्थलांतर करना. उप-१ आगे रखना.

त.

तक् ( १ प० तकति ) १ उपहास करना, ठट्ठा मारना, विटंबना करना. २ सहना, सहन करना. व्यति-१ उपहास करना, प्रत्युपहास करना.

तङ्क् ( १ प० तङ्कति ) १ दुःखसे दिन बिताना. ( १ आ० तङ्कते ) १ जाना.

तङ्ग् ( १ प० तङ्गति ) १ जाना. २ कांपना, हिलना. ३ ठोकर लगके गिर पडना.

तञ्च् ( १ प० तञ्चति ) १ जाना. ( ७ प० तनक्ति ) १ संकोचित होना.

तञ्ज् ( ७ प० तनक्ति ) संकोचित होना.

तड् ( १ प० तटति )१ ऊंचा होना, वृद्धिंगत होना. ( १० प० ताटयति) १ मारना, ताडन करना.

तड् ( १० उ० ताडयतिते ) १ मारना, ताडन करना. २ चमकना.

तण्ड् ( १ आ० तण्डते ) १ मारना, ताडन करना.

तन् ( ८ उ० तनोति, तनुते ) १ फैलाना. २ बढाना ( १ प० तनति, १० उ० तानयति-ते ) १ भरोसा करना. २ आश्रय देना, मदद देना, साहाय्य करकरना. ३ शब्द करना. ४ पीडा करना, दुःख देना. ५ बढाना, लंबा करना. ६ निरुपद्रवी होना, दुःख नही देना.

तन्त्र् ( १० तन्त्रयति ) १ फैलाना. कुटुंब पोषण करना.

तन्द् ( १ आ० तन्दते ) १ संतुष्ट होना, खुश होना.

तप् ( १ उ० तपति-ते, ४ आ० तप्यते, १० उ० तापयति-ते ) १ तप्त होना, जलना. २ जलाना, तप्त करना. ३ मनमें या शरीरमें जलाना. ४ अमानवी पराक्रम करना या होना. अनु-१ प० पश्चात्ताप करना. परि- सम्-१ प० पश्चात्ताप करना.

तम् ( १ प० ताम्यति ) १ इच्छा

करना, चाहना. २ मानसिक या शारीरिक व्यथासे दुःखित होना.

तम्ब् (१ प० तम्बति) १ जाना.

तय् (१ आ० तयते) १ जाना. २ संरक्षण करना, संभालना.

तर्क् (१० उ० तर्कयति-ते) १ बोलना, कहना. २ प्रकाशित होना, चमकना. ३ तर्क करना, कल्पना करना, वाद करना. ४ शंका करना.

तर्ज् (१ प० तर्जति, १० आ० तर्जयते) १ दोष लगाना, निंदा करना. २ डराना. ३ उपहास करना.

तर्द् (१ तर्दति) १ मार डालना, दुःख देना.

तर्ब् (१ प० तर्बति) १ जाना.

तल् (१ तलति, १० उ० तालयति-ते) १ पूर्ण होना. २ स्थापन करना, बिठाना. ३ सिद्ध करना.

तस् (४ प० तस्यति) १ फेंकना, उड़ा देना. २ भेजना. ३ खो देना. ४ कुम्हलाना.

तंस् (१ प० तंसति, १० उ० तंसयति-ते) १ सजाना, अलंकृत करना. अव-१ सजाना, अलंकृत करना.

तक्ष् (१ प० तक्षति) १ आच्छादित करना. २ छीलना. (५ प० तक्ष्णोति) १ छीलना. अनु-पैना करना, धार लगाना. सम्-१ तुकड़े तुकड़े करना, घाव करना.

ताय् (१ आ० तायते) १ संरक्षण करना. २ फैलाना, लंबा करना.

तिक् (१ आ० तेकते) १ जाना. (५ प० तिक्नोति) १ जाना. २ इच्छा करना, चाह करना. ३ मार डालने या दुःख देनेका प्रयत्न करना.

तिग् (५ प० तिग्नोति) १ जाना. २ इच्छा करना, चाह करना. ३ मार डालने या दुःख देनेका प्रयत्न करना.

तिघ् (५ प० तिघ्नोति) १ मार डालना, दुःख देना.

तिज् (१ आ० तेजते, १० उ० तेजयति-ते) १ तीक्ष्ण करना, पैना करना, धार लगाना. २ चमकना. (१ आ० तितिक्षते) १ क्षमा करना, सहना.

तिप् (१ आ० तेपते) १ प्रोक्षण करना, सींचना. २ झरना, चूना.

तिम् (१ प० तेम्यति, ४ प० तिम्यति) १ आर्द्र होना, गीला होना या करना.

**तिरस्** (११ प० तिरस्यति) १ गुप्त होना.

**तिल्** (१ प० तेलति) १ जाना. (६ प० तिलति, १० उ० तेलयति–ते) १ तेल लगाना. २ स्निग्ध होना, तैलयुक्त होना.

**तिल्ल्** (१ प० तिल्लति) }
**तीक्** (१ आ० तेकते) } १ जाना.

**तीम्** (४ प० तीम्यति) १ आर्द्र होना, गीला होना.

**तीर्** (१० उ० तीरयति–ते) १ पूर्ण करना, समाप्त करना. २ पार लगाना.

**तीव्** (प० तीवति) १ मोटा स्थूल होना, तुंदिल होना.

**तु** (२ प० तौति, तवीति) १ जाना. २ बढना. ३ दुःख देना, मार डालना. ४ पूर्ण करना.

**तुज्** (१ प० तोजति), १ दुःख देना, मार डाल्ना. (१० उ० तोजयति–ते) १ रहना, वसति करना, मुकाम करना, २ मजबूत या बलवान् होना. ३ ग्रहण करना, लेना. ४ चमकना, प्रकाशित होना. ५ मार डाल्ना.

**तुञ्ज्** (१ प० तुञ्जति, १० उ० तुञ्जयति–ते) १ रहना, वसति करना, मुकाम करना. २ बलवान् होना. ३ ग्रहण करना, लेना. ४ चमकना, प्रकाशित होना. ५ मार डाल्ना. (१ तुञ्जति) १ रक्षा करना, प्रतिपालन करना, सम्भाल्ना.

**तुट्** (६ प० तुटति) १ झगडना, झगडा करना. २ दुःख देना.

**तुड्** (१ प० तोडति, ६ प० तुडति) १ तोडना, कतरना. २ दुःख देना.

**तुड्ड्** (१ प० तुड्डति) १ अपमान करना, अनादर करना.

**तुण्** (६ प० तुणति) १ टेढा होना, वक्र होना. २ बुरी रीतिसे वर्तना.

**तुण्ड्** (१ आ० तुण्टते) १ तोडना, कतरना. २ दुःख देना. ३ दबाना.

**तुत्थ्** (१० उ० तुत्थयति–ते) १ परदा डाल्ना, आच्छादित करना. २ फैलाना. ३ स्तुति करना.

**तुद्** (६ उ० तुदति–ते) १ दुःख देना, पीडा करना, घाव करना.

**तुन्द्** (१ प० तुन्दति) १ ढूंढना.

**तुप्** (१ प० तोपति, ६ प० तुपति, १० प० तोपयति) १ मार डाल्ना, दुःख देना.

**तुफ्** (१ प० तोफति. ६ प० तुफति, १० प० तोफयति) १ मार डाल्ना, दुःख देना.

तुभ् (१ आ० तोभते, ४ प० तुभ्यति, ९ प० तुभ्नाति) १ मार डालना, दुःख देना.

तुम्प् (१-६ प० तुम्पति, १० प० तुम्पयति) १ मार डालना, दुःख देना.

तुम्फ् (१ प० तुम्फति) १ मार डालना, दुःख देना.

तुम्ब् (१ प० तुम्बति, १० उ० तुम्बयति-ते) १ मार डालना, दुःख देना. २ अंतर्हित होना, गुप्त होना, नष्ट होना.

तुर् (३ प० तुतोर्ति) १ जल्दी जाना २ त्वरा करना (६ उ० तुरति-ते) १ जल्दी करना. २ जितना ३ हिंसा करना

तुरण् (११ प० तुरण्यति) १ जल्द जाना २ त्वरा करना.

तुर्व् (१ प० तू(तु)र्वति) १ मार डालना, दुःख देना २ श्रेष्ठ होना. ३ जीतना. ४ बचाना.

तुल् (१ प० तोलति, १० उ० तोलयति-ते) १ तौलना, वजन करना (१० आ० तोलयते), पूर्ण करना.

तुष् (४ प० तुष्यति) १ सन्तुष्ट होना, खुश होना.

तुस् (१ प० तोसति) १ शब्द करना, आवाज करना.

तुह् (१ प० तोहति) १ मार डालना, दुःख देना.

तूड् (१ प० तूडति) १ अनादर करना. २ तोडना, कतरना.

तूण् (१० आ० तूणयते) १ भरना, पूर्ण करना. (१० उ० तूणयति-ते) १ सकोचित होना, अकडना

तूर् (४ आ० तूर्यते) १ जल्द जाना. २ दुःख देना, सताना.

तूल् (१ प० तूलति, १० उ० तूलयति-ते) १ त्याग करना, निकाल देना २ तौलना.

तूष् (१ प० तूषति) १ तृप्त होना. २ तृप्त करना, आनंदित करना.

तृक्ष् (१ प० तृक्षति) १ जाना.

तृण् (८ उ० तृणोति, तृणुते, तर्णोति, तर्णुते) १ घास खाना. २ चरना.

तृद् (१ प० तर्दति, ७ उ० तृणत्ति, तृन्ते) मार डालना, दुःख देना. २ अवज्ञा करना, अनादर करना. ३ देना, दान करना. ४ खाना, भक्षण करना.

तृप् (१ प० तर्पति, ४ प० तृप्यति, ५ प० तृप्नोति, ६ प० तृपति, १० उ० तर्पयति-ते) १ तृप्त होना, खुश होना. २ तृप्त कर-

ना, खुश करना (१ प० तर्पति, १० उ० तर्पयति-ते) १ प्रज्व लित करना, जलाना.

तृफ् (६ प० तृफति) १ तृप्त होना या करना २ दुःख देना, पीडा करना.

तृम्प् (६ प० तृम्पति) तृप्त होना या करना

तृम्फ् (६ प० तृम्फति) तृप्त होना या करना.

तृष् (४ प० तृष्यति) १ प्यास लगना २ इच्छा करना, उत्क ठित होना, चाहना

तृह् (६ प० तृहति, ७ प० तृणेढि १० तर्हय-ति-ते) १ मार डालना, दुःख देना

तृंह् (६ प० तृंहति) १ बढना, वृद्धिगत होना २ मार डालना

तॄ (१ प० तराति) १ पार जाना, परतीरको जाना २ जलपर तैरना ३ जीतना ४ नौकादि साधनसे जलके पार जाना अव-१ उतरना आ-१ भारा देकर नावपर चढ जाना उत्-१ ऊप रसे जाना २ जवाब देना, उत्तर देना ३ पार जाना दुस्-१ सकष्टसे पार जाना निस्-१ सुखसे तैर जाना २ मुक्ति पाना प्र-१ जीतना वि-१ जाना २ मुक्ति पाना. प्र-१ जीतना. वि-१ जाना २ देना, धर्म करना. सम्-१ तैरके जाना.

तेज् (१ प० तेजति) १ पालन करना, रक्षा करना, बचाना

तेप् (१ आ० तेपते) १ सींचना, प्रोक्षण करना २ मकाशित होना, चमकना ३ झरना, चूना. ४ हिलना, कांपना. ५ छानना.

तेव् (१ आ० तेवते) १ खेलना, क्रीडा करना २ रोना, शोक करना

तोड् (१ प० तोडति) १ उपहास करना, अपमान करना

तौक् (१ आ० तौकते) १ जाना.

त्यज् (३ प० त्यजति) १ छोड-ना त्याग करना.

त्रख् (१ प० त्रखति)
त्रङ्क् (१ आ० त्रङ्कते)
त्रङ्ख् (१ प० त्रङ्खति)
त्रङ्ग् (१ प० त्रङ्गति)
} १ जाना, स्थलांतर करना २ हिलना.

त्रन्द् (१ प० त्रन्दति) १ प्रयत्न करना २ उद्यम करना ३ उद्यममें निमग्न रहना

त्रप् (१ आ० त्रपते) १ लज्जित होना, शरमाना २ डराना.

| त्रस्–त्वग् | त्वच्–दक्ष् |
|---|---|

त्रस् ( १ प० त्रसति, ४ प० त्रस्यति ) १ डरना. २ दौड जाना, जल्द जाना. ( १० उ० त्रास यति–ते ) १ पकडना. २ हरण करना, जबरन लेना. ३ मना करना, प्रतिबंध करना. ४ डराना.

त्रंस् ( १ प० त्रसति, १० उ० त्रसयति–ते )१ बोलना, कहना. २ चमकना.

त्रा ( २ प० त्राति ) १ संरक्षण करना, पालन करना.

त्रिङ्ख् ( १ प० त्रिङ्खति ) १ जाना, चलना.

त्रुट् ( ४ प० त्रुट्यति, ६ प० त्रुटति, १० आ० त्रोट्यते ) १ कतरना, तोडना. २ शका दूर करना, सशय निवारण करना.

त्रुप् ( १ प० त्रोपति ) } १ मार डालना, दुःख देना.
त्रुफ् ( १ प० त्रोफति )
त्रुम्प् ( १ प० त्रुम्पति )
त्रुम्फ् ( १ प० त्रुम्फति )

त्रै ( १ आ० त्रायते ) १ सरक्षण करना, पोषण करना.

त्रौक् ( आ० त्रौकते ) १ जाना.

त्वक्ष् ( १ प० त्वक्षति )१ छोलना, रेतना, बारीक करना. २ कृश होना. ३ छाल निकालना.

त्वङ्ग् ( १ प० त्वङ्गति ) १ जाना.

त्वच् ( ६ प० त्वचति )१ आच्छादित करना, लपेटना, ढांकना.

त्वञ्च् ( १ प० त्वञ्चति )१ जाना.

त्वर् ( १ आ० त्वरते ) १ जल्द करना, २ जल्द जाना.

त्विष् ( १ उ० त्विषति–ते ) १ प्रकाशित होना, चमकना. अव– १ रहना. २ देना, दान करना.

त्सर् ( १ प० त्सरति ) १ टेढा जाना, कपटपूर्वक जाना.

## थ.

थुड् ( ६ प० थुडति )१ आच्छादित करना, लपेटना, ढोंकना.

थुध् ( ४ उ० थुध्यति–ते ) १ स्वच्छ करना, शुद्ध करना.

थुर्व् ( १ प० थूर्वति ) १ मार डालना, दुःख देना.

## द.

दघ् ( ५ प० दघ्नोति ) १ मारना, दुःख देना. २ सरक्षण करना, पोषण करना.

दङ्घ् ( १ प० दङ्घति ) १ त्याग करना, छोड देना. २ पालन करना, रक्षा करना.

दक्ष् ( १ आ० दक्षते ) १ जल्द करना. २ बढना, वृद्धिगत होना. ३ जाना. ४ मार डालना, दुःख देना.

| दण्ड्–दरिद्रा | दल–दह् |
|---|---|

दण्ड् ( १० उ० दण्डयति–ते ) १ शासन करना. २ धनदंड करना.

दद् ( १ आ० ददते ) १ दान करना, देना. २ त्याग करना, छोड देना.

दध् ( १ आ० दधते ) १ देना, अर्पण करना. २ धारण करना. ३ पालन करना.

दन्धु ( १ प० दन्धति ) १ सरक्षण करना, पालन करना.

दभ् ( १० उ० दभयति–ते ) १ आज्ञा करना, हुक्म करना.

दम्भ् ( १० उ० दम्भयति–ते ) १ आज्ञा करना. ( ५ दभ्नोति ) १ ठगना, वचित करना. ढोंग करना. २ चीरना, फाडना, तोडना. ( १० प० दम्भयति ) १ एकत्र करना, बटोरना, गूथना.

दम् ( ४ प० दाम्यति ) १ शांत करना. २ दमन करना. ३ जीतना, स्वाधीन करना. ४ सुलह करना.

दय् ( १ आ० दयते ) दान देना, ईनाम देना, देना. २ लेना. ३ पालन करना, सभालना. ४ मार डालना, दुःख देना. ५ दया करना. ६ जाना.

दरिद्रा ( २ प० दरिद्राति ) १ दरिद्री होना. २ दुःखित होना. ३ कृश होना.

दल् ( १ प० दलति, १० उ० दालयति–ते ) १ चीरना, फाडना, तुकडे २ करना. २ स्पष्ट करके दिखाना. ३ कुम्हलाना. म्लान होना.

दव् ( १ प० दव्याति ) १ जाना, स्थलांतर करना.

दंश् ( १ प० दशति, १० आ० दशयते ) १ डंसना, काटना, दश करना. २ देखना. ३ बख्तर पहरना. ( १० उ० दशयाति–ते ) १ चमकना. उप–१ सकटमें पडना. सम्–१ नोचना.

दस् ( ४ प० दस्याति ) १ नष्ट होना. २ छुडा देना, प्रेरणा करना. उचकना. ( १० उ० दासयते ) १ देखना, २ काटना, डसना, दश करना.

दंस् ( १ प० दसति, १० उ० दसयति–ते ) १ काटना. २ चमकना ३ देखना.

दह् ( १ प० दहति ) १ रक्षा करना. २ जलाना. ३ नष्ट करना. ४ दुःख देना. ५ दाग देना, गुल देना, दग्ध करना. परि–१ परिपूर्ण रीतिसे जल जाना.

दंह् ( १० प० दहयति ) १ चमकना. २ जलाना.

दा ( १ प० यच्छति, ३ उ० ददाति, दत्ते ) १ देना. २ सौंपना. ३ लौटाना. ४ रखना. आ-१ लेना, अंगीकार करना. परि-१ देना, सौंपना. २ ऋण देना. ३ ईनाम देना. प्र-१ देना. व्या-१ उघाडना. समा-१ पसंद करके लेना. ( २ प० दाति ) १ कतरना, तोडना.

दान् ( १ उ० दानति-ते, इच्छार्थक उ० दीदांसति-ते ) १ खंडन करना, तोडना. २ सीधा करना, सरल करना.

दाय् ( १ आ० दायते ) १ देना, दान देना, ईनाम देना.

दाश् ( १ उ० दाशति-ते, ५ प० दाश्नोति, १० आ० दाशयते ) १ मार डालना, दु:ख देना. २ देना. ३ बलि देना.

दास् ( १ उ० दासति-ते, ५ प० दास्नोति ) १ मार डालना या दुःख देना. २ देना, सौंपना.

दिन्व् ( १ प० दिन्वति ) १ खुश होना या करना, आनंदित करना या होना.



दिम्प् ( १ उ० दिम्पति-ते, १० आ० दिम्पयते ) १ आज्ञा करना, हुकम देना. २ एकत्र करना, बटोरना.

दिम्भ् ( १० प० दिम्भयति ) १ आज्ञा करना, हुक्म देना. २ एकत्र करना, बटोरना, जमा करना.

दिव् ( ४ प० दीव्यति ) १ खेलना, क्रीडा करना. २ जीतनेकी इच्छा करना. ३ व्यापार करना, क्रयविक्रय करना, खरीदना बेंचना. ४ तेजस्वी होना, चमकना. ५ प्रशंसा करना, स्तुति करना. ६ आनंद करना, खुश करना. ७ भूल जाना, गर्व आदिक मनोविकारसे दिवाना होना. ८ चाहना, प्रीति करना. ९ सो जाना, निद्रित होना. १० जाना. ( १ प० देवति, १० उ० देवयति-ते ) १ पीडा सहन करना. २ याचना करना, मांगना. ३ जाना. ( १ प० देवति, १० आ० देवयते ) दुःख करना, शोक करना, रोना, आक्रोश करना.

दिश् ( ६ उ० दिशति-ते ) १ दिखाना, समझाना. २ आज्ञा

करना, हुक्म देना. ३ कहना, बोलना. ४ देना, इनाम देना. अप-१ वेषांतर करना. आ-१ आज्ञा करना. २ दिखाना. ३ बुलाना. उद्-१प्रसिद्ध करना, जाहिर करना. २ दिखाना. उप-१ उपदेश करना. निर्-१ समझाना, विस्तारपूर्वक कहना. २ जोरसे बोलना. प्र-१ मुकर्रर करना, कायम करना. प्रतिसम्-१ पीछे लौटाना, पीछे देना. व्यप-१ बहाना करना. विनिर्-१ साफ २ कहना. सम्-१ स्पष्ट करना, दिखाना. २ खबर देना. समा-१ मान्य करना. समुप-दूरकी वस्तु उंगलीसे दिखाना.

दिह् ( २ उ० देग्धि, दिग्धे ) १ बढाना, जमाना. २ लीपना, पोतना.

दी ( ४ आ० दीयते ) १ ह्रास होना, झरना.

दीक्ष् ( १ आ० दीक्षते ) १ क्षौर करना, मुंडन करना, हजामत बनाना. २ यज्ञ करना. ३ दीक्षा देना, उपदेश देना, उपनयन करना. ४ आत्मनिग्रह करना. ५ धर्म सिखाना.

दीधी ( २ आ० दीधीते ) १ चमकना, प्रकाशित होना. २ खेलना, क्रीडा करना.

दीप् ( ४ आ० दीप्यते ) १ प्रकाशित होना, चमकना.

दु ( १ प० दवति ) १ जाना. ( ५ प० दुनोति ) १ दुःख भोगना. २ जलना. ३ तप्त करना, जलाना.

दुःख ( १० उ० दुःखयति-ते, ११ दुःख्यति ) १ दुःख देना, छल करना.

दुर्व् ( १ प० दूर्वति ) १ दुःख देना, सताना.

दुल् ( १० प० दोलयति ) १ उचकना, उठाना, फेंकना. २ चिताना. ३ डोलाना, हिलाना.

दुष् ( ४ प० दुष्यति ) १ दुष्टाचरण करना, दुष्ट रीतिसे वर्तना. २ अशुद्ध होना. प्र-१ प्रसिद्ध होना, जाहिर होना.

दुह् ( २ उ० दोग्धि, दुग्धे ) १ दूध निकालना, दोहना. (१ प० दोहति ) १ पीडा करना, दुःख देना. २ हिंसा करना, मार डालना.

दू ( ४ आ० दूयते ) १ दुःखसे जर्जर होना, दुःख सहन करना. २ दुःख देना, पीडा करना.

दूष् ( ४ प० दूष्यति ) १ दूषित होना. २ दूषित करना.

दृ ( ६ आ० आद्रियते ) १ सत्कार करना. ( ५ प० दृणोति ) १

दुःख देना, मार डालना. (१ प० दराति, १० प० दारयति ) १ डरना.

दृप् ( ४ प० दृप्यति ) १ आनंदित होना, खुश होना. २ मोहित होना. ३ गर्वित होना. ( ६ प० दृपति ) १ पीडा करना, दुःख देना. ( १ प० दर्पति, १० उ० दर्पयति-ते ) १ उजाला करना, जलाना.

दृफ् ( ६ प० दृफति ) १ पीडा करना, दुःख देना

दृभ् ( ६ प० दृभति ) १ पीडा करना, दुःख देना. २ रचना, गूथना ( १ प० दर्भति, १० उ० दर्भयति-ते ) १ डरना २ संबंध लगाना, संदर्भ लगाना.

दृम्प् ( ६ प० दृम्पति, १० आ० दृम्पयते ) १ पीडा करना, दुःख देना.

दृम्फ् ( ६ प० दृम्फति ) १ पीडा करना, दुःख देना.

दृश् ( १ प० पश्यति ) १ देखना. उत्-१ ऊपर देखना. २ माविप्याद्विचार करना. ३ संशय करना, शंका करना.

दृह् ( १ प० दर्हति ) १ बढना, वृद्धिगत होना.

दृंह् ( १ प० दृंहति ) १ बढना, वृद्धिगत होना.

दॄ ( ९ प० दृणाति ) १ चीरना, फाडना, तुकडे २ करना. ( १ प० दराति ) १ डरना. ( ४ प० दीर्यति ) १ विदारण करना, चीरना. ( ५ प० दृणोति ) १ हिंसा करना.

दे ( १ आ० दयते ) १ संरक्षण करना, पोषण करना.

देव् ( १ आ० देवते ) १ खेलना, क्रीडा करना.

दै ( प० दायति ) १ शुद्ध करना.

दो ( ४ प० द्यति ) १ कतरना, विभाग करना

द्यु ( २ प० द्यौति ) १ शत्रुपर हल्ला करना. २ आगे जाना, नजदीक जाना.

द्युत् ( १ आ० द्योतते ) १ चमकना, प्रकाशित होना.

द्यै ( १ प० द्यायति ) १ धिक्कार क ना, तिरस्कार करना.

द्रम् ( १ प० द्रमति ) १ जाना.

द्रा ( २ प० द्राति ) १ भाग जाना २ लज्जित होना, शरमाना ३ निंदा करना, दोष लगाना. ४ उड जाना.

द्राक्ष् ( १ प० द्राङ्क्षति ) १ काव

काव शब्द करना. २ इच्छा करना, चाहना.

द्राख् ( १ प० द्राखति ) १ सूख-ना, शुष्क होना. २ संवारना; शोभित करना. ३ शक्तिमान् होना. ४ निषेध करना. मना करना. ५ तृप्त करना.

द्राघ् ( १ आ० द्राघते ) १ श-क्तिमान् होना. २ लंबा करना, तानना. ३ क्लांत होना, मुर्झाना.

द्राड् ( १ आ० द्राडते ) १ चीर-ना, फाडना, तुकडे २ करना.

द्राह् ( १ आ० द्राहते ) १ जगना, जाग्रत रहना. २ गिरों रखना.

द्रु ( १ प० द्रवति ) १ जाना, अनुसरण करना. अभि-१ तैर-ना. आ-१ भाग जाना. उप-१ विध्वंस करना, नाश करना, जुल्म करना. प्र-१ भाग जाना, विमुख होना. वि-१ मार डा-लना. २ भाग जाना. समा-१ एकत्र होकर भागना. समुप-१ भेंटना, मिलाप होना. २ भाग जाना.

द्रुड् ( १ प० द्रोडति, ६ प० द्रुड-ति ) १ डूबना.

द्रुण् ( ६ प० द्रुणति ) १ पीडा करना, दुःख देना. २ नजदीक जाना या आना. ३ टेढा करना, वक्र करना.

द्रुह् ( ४ प० द्रुह्यति ) १ द्वेष कर-ना, मारनेके लिये देखना.

द्रू ( ९ उ० द्रूणाति, द्रूणीते ) १ जाना, स्थलांतर करना. २ चोट पहुँचाना, मार डालना.

द्रेक् ( १ आ० द्रेकते ) १ शब्द करना. आवाज करना. २ बढ-ना, वृद्धिंगत होना. ३ अपना वडप्पन या आनंद प्रकट करना.

द्रै ( १ प० द्रायति, निद्रायति ) १ सोना, नींद लेना.

द्विष् ( १ प० द्विषति, २ उ० द्वेष्टि, द्विष्टे ) १ मत्सर करना, द्वेष करना, शत्रुत्व करना.

द्वृ ( १ प० द्वरति ) १ कबूल कर-ना, स्वीकार करना, अपनाना २ आच्छादित करना. ३ रोकना ४ अनादर करना.

## ध.

धक् ( १० उ० धक्कयति-ते ) १ नष्ट होना.

धण् ( १ प०, धणति ) १ शब्द करना.

धन् ( १ प० धनति ) १ शब्द करना. ( ३ उ० दधन्ति ) १ उत्पन्न करना, पैदा करना, फल-ना, बौर लगना.

धन्व् ( १ प० धन्वति ) १ जाना, स्थलांतर करना

धा ( ३ उ० दधाति, धत्ते )१ धारण करना, पहरना २ पोषण करना, रक्षण करना. ३ देना, दान करना ४ पास रखना अनुसम्–१ अनुसंधान करना. २ ढूंढना. अपि–१ आच्छादन करना, ढांकना. अभि–१ प्रसिद्ध करना, जाहिर करना २ दिखाना ३ बोलना, कहना, सभाषण करना, अभिसम्–१ जीतना, पराजय करना सम्–अव–१ सावध रहना २ ध्यान देना आ–१ स्वीकार करना, अंगीकार करना. २ करना ३ स्थापित करना उप–१ मदद करना, साहाय्य करना. २ समझना, जानना. उपा–१ मदद करना, साहाय्य करना नि–१ ऊपर देना, ऊपर करना २ बीचमे या ऊपर स्थापन करना ३ उत्पन्न होना, पैदा होना ४ धरना, धारण करना. परि–१ वस्त्रादि धारण करना, पहिरना, परिधान करना. प्र–१ मुख्य होना, प्रथम होना २ प्रेरणा करना, भेज देना. प्रणि–१ धारण करना. २ कबूल करना, मान्य करना, स्वीकार करना ३ श्रेष्ठ पदवीपर चढना ४ गुप्त रहना, छिपकर रहना. प्रतिवि–१ प्रतीकार करना, निवारण करना वि–१ करना २ धर्मसंबंधी कर्म करना ३ पसंद करना ४ पूरा करना, पूर्ण करना. ५ आज्ञा करना, हुक्म करना ६ वचन देना. ७ देना व्यव–१ छिपाना सम्–१ स्थापन करना, रखना. २ एकत्र करना, बटोरना ३ लक्ष्य भेद करना, निशान मारना सम्प्र–प्रतिसम्–१ चर्चा करना, वादविवाद करना समा–१ समाधान करना २ सिखाना. संनि–१ नजदीक रखना, नजदीक आना.

धाव् ( १ उ० धावति–ते ) १ जाना. २ भागना ३ स्वच्छ करना, मलरहित करना, धोना, ४ स्वच्छ होना अनु–१ जानना, समझना २ पीछे २ भागना. अभि–१ समीप आना या जाना आ–१ उतरना, नीचे उतरना परि–१ जल्द भागना वि–१ प्रोक्षण करना, सींचना समुप–१ भेटनेके लिये दौडना

धि ( ६ प० धियति ) १ पास रखना या होना, युक्त होना. ( ५

प० धिनोति) १ जाना, गमन करना २ संतुष्ट होना या करना, खुश होना या करना

धिव् ( ५ प० धिनोति ) १ संतुष्ट होना या करना, खुश होना या करना २ समीप जाना या आना

धिक्ष् ( १ आ० धिक्षते ) १ प्रदीप्त करना, बारना, जलाना २ जीना, जीता रहना ३ श्रमित होना, थक जाना, नाकमें दम आना

धिष् ( ३ प० दिधेष्टि ) १ शब्द करना, आवाज करना

धी ( ४ आ० धीयते ) १ धारण करना, आधारभूत होना २ उपेक्षा करना अन्त-१ गुप्त होना, छिप जाना

धु ( ५ उ० धुनोति, धुनुते ) १ कांपना, हिलना,

धुक्ष् ( १ आ० धुक्षते ) १ प्रदीप्त करना, बारना २ जीना ३ श्रान्त होना, थक जाना

धुर्व् ( १ प० धूर्वति ) १ मार डालना या दुःख देना

धू ( १ उ० धुवति-ते, ५ उ० धूनोति-धुनुते, ६ प० धुवति, ९ उ० धुनाति धुनीते, १० उ० धावयति-ते, धूनयति ) १ कपाना, कंपित होना, हिलाना, क्षोभित करना अव-(धूनयति) १ देखना २ छोड देना, त्याग करना निर्-१ नष्ट करना २ जाना वि-१ प्रकंपित करना, क्षोभित करना

धूक्ष् ( १ आ० धूक्षते ) १ प्रदीप्त करना, जलाना २ जाना ३ श्रांत होना, थक जाना

धूप् ( १ प० धूपायति ) १ गरम करना, तपाना ( १० उ० धूपयति ते ) १ चमकना प्रकाशित होना २ बोलना, संभाषण करना

धूर् ( ४ आ० धूर्यते ) १ मार डालना या दुःख देना २ समीप जाना या आना

धूश् ( १० उ० धूशयति-ते ) १ शोभित होना, शृंगारयुक्त होना, अलंकृत होना

धूष् ( १० उ० धूषयति-ते ) १ शोभित होना, शृंगारयुक्त होना, अलंकृत होना

धूस् ( १० उ० धूसयति-ते ) १ शोभित होना, शृंगारयुक्त होना, अलंकृत होना

धृ ( १ आ० धरते ) १ गिर पडना, पडना ( ६ आ० ध्रियते ) १ रहना स्थिर रहना १ धारण करना, पास रखना, युक्त होना.

(१ उ० धरति–ते) १ धारण करना, युक्त होना. (१ प० धराति) १ प्रोक्षण करना, सींचना (१० प० धारयति) १ धारण करना. अव–, निर्–१ सत्य करके दिखाना

धृज् (१ प० धजति) १ जाना, स्थलांतर करना.

धृञ्ज् (१ प० धृञ्जति) १ जाना, स्थलांतर करना

धृष् (५ प० धृष्णोति) १ गर्व करना. अपने तईं बड़ा समझना (१ प० धर्षति, १० उ० धर्षयति–ते) १ जीतना, पराभव करना. २ अधीर होना, घबर जाना. (१ प० धर्षति) १ एकत्र करना, बटोरना. २ मार डालना या दुःख देना. (१० आ० धर्षयते) १ शक्तिहीन होना, निर्जीव होना.

धॄ (९ प० धृणाति) १ जीर्ण होना, वृद्ध होना, बूढा होना.

धे (१ उ० धयति–ते) १ प्राशन करना, पीना

धोर् (१ प० धोरति) १ अच्छी रीतिसे गमन करना, चतुराईसे चलना, जल्द चलना.

ध्मा (१ प० धमति) १ फूंकना, मुँहसे वंशी आदि वाद्य बजाना. २ आग सुलगाना. ३ आग लगाना ४ प्रदीप्त करना, जलाना

ध्माङ्क्ष् (१ प० ध्माङ्क्षति) १ कौवेके समान कावकाव शब्द करना. २ इच्छा करना, चाहना

ध्यै (१ प० ध्यायति) १ ध्यान करना, चिंतन करना, मनन करना, विचार करना. नि–१ शोधना, ढूंढना.

ध्रज् (१ प० ध्रजति) १ जाना, स्थलांतर करना.

ध्रञ्ज् (१ प० ध्रञ्जति) १ जाना, स्थलांतर करना.

ध्रण् (१ प० ध्रणति) १ बाजा दिकोंका शब्द करना, बाजा बजाना.

ध्रस् (१० उ० ध्रासयति–ते) १ ऊपर फेंकना, उड़ा देना. (९ प० ध्रस्नाति) १ बिनना, एक २ करके बिनना.

ध्राख् (१ प० ध्राखति) १ शुष्क होना, सूखना. २ सँवारना, सजाना, शृंगार करना, शोभित करना. ३ मना करना, निषेध करना, निवारण करना. ४ पूरा करना, पूर्ण करना.

ध्राघ् (१ आ० ध्राघते) १ योग्य होना, समर्थ होना, लायक होना.

**ध्राड्** (१ आ० ध्राडते) १ चीरना, तुकडे २ करना, फाडना.

**ध्राक्ष्** (१ प० ध्राक्षति) १ कौवेके समान कावकाव शब्द करना. २ चाहना.

**ध्रिज्** (१ प० ध्रेजति) १ जाना, स्थलांतर करना.

**ध्रु** (१ प० ध्रवति) १ अचल होना, स्थिर होना. (६ प० ध्रुवति) १ अचल होना, स्थिर होना, २ जाना. गमन करना.

**ध्रुव्** (६ प० ध्रुवति) १ स्थिर रहना, खडा रहना. २ जाना.

**ध्रू** (६ प० ध्रुवति) १ स्थिर रहना. २ जाना.

**ध्रेक्** (१ आ० ध्रेकते) १ शब्द करना, आवाज करना. २ बढना, बहुत होना. ३ हर्षित होना, हँसना, आनंदित होना. ४ बडप्पनके विषयमें बडाई करना.

**ध्रै** (१ प० ध्रायति) १ तृप्त होना, संतुष्ट होना, खुश होना.

**ध्वज्** (१ प० ध्वजति) १ जाना, स्थलांतर करना.

**ध्वञ्ज्** (१ प० ध्वञ्जति) १ जाना, स्थलांतर करना.

**ध्वण्** (१ प० ध्वणति) १ शब्द करना, आवाज करना.

**ध्वन्** (१ प० ध्वनति,१० ध्वनयति-ते, ध्वानयति-ते १ शब्द करना, आवाज करना.

**ध्वंस्** (१ आ० ध्वसते) १ चूर्ण होना या करना. २ जाना. ३ नीचे गिरना. ४ नष्ट होना.

**ध्वाक्ष्** (१ प० ध्वाक्षति) १ कावकाव शब्द करना. २ इच्छा करना, चाहना.

**ध्वृ** (१ प० ध्वरति) १ टेढा करना, नवाना, वक्र करना. २ मार डालना. ३ वर्णन करना.

## न.

**नक्क्** (१० उ० नक्कयति-ते) १ उच्छेद करना, नष्ट करना.

**नक्ष्** (१ प० नक्षति, प्रणक्षति) १ जाना, समीप जाना या आना, पहुँचना.

**नख्** (१ प० नखति) १ जाना, स्थलांतर करना.

**नङ्ख्** (१ प० नङ्खति) १ जाना, स्थलांतर करना.

**नज्** (६ आ० नजते) १ लज्जित होना, शरमाना.

**नञ्ज्** (१ आ० नञ्जते) १ लज्जित होना, शरमाना.

**नट्** (प० नटति, १० उ० नाटयति-ते) १ नृत्य करना, नाच

ना. २ नीचे गिरना, झरना, वहना. ३ दुःख देना, पीडा करना. [illegible] अभिनय करना, भाव दिखाना ५ कंपित होना, हिलना, धीरे २ सरकना. ६ चमकना.

नड् ( १ प० नडति ) १ भीर होना, एकत्र होना, ( १० उ० नाडयति–ते ) १ गिरना, पतन होना.

नद् ( १० प० नदति, १० प० नादयति ) १ शब्द करना, आवाज करना. २ चमकना. ( १० उ० नादयति–ते ) १ बोलना. २ चमकना. प्रणदति–समुद्र, घंटा या पशुके समान आवाज करना. व्युत्–१ नादित करना, शब्दोंसे भर देना.

नन्द् ( प० नन्दति ) १ आनंद पाना, वृद्धि होना, बढती होना. आ–१ सुखी होना, आनंदी होना, खुश होना. अभि–१ इच्छा करना, चाहना. २ कबूल करना, पक्षोंमें लेना, मान्य करना. ३ स्तुति करना. प्रति–१ उपकार मानना, धन्य मानना, शुकर करना, शुकर गुजारी करना.

नभ् ( १ आ० नभते, प्रणभते, ४ प० नभ्यति, ९ प० नभ्नाति ) १ नष्ट होना. २ दुःख देना या मार डालना.

नम् ( १ प० नमति ) १ नमस्कार करना, वंदन करना, सन्मान देना, नवना. २ शब्द करना. अव–, सम्–, आ–, प्र–१ नमस्कार करना. उत्–१ खडा करना. २ ऊपर उठाना. ( १० प० नमयति, नामयति ) १ नवना.

नम्ब् ( १ प० नम्बति ) १ जाना, स्थलांतर करना.

नय् ( १ आ० नयते, प्रणयते ) १ जाना, हिलना, पहुँचना. २ संरक्षण करना.

नर्द् ( १ प० नर्दति, प्रन (ण) र्दति ) १ शब्द करना, आवाज करना.

नर्ब् ( १ प० नर्बति ) १ जाना.

नल् ( १ प० नलति, प्रणलति ) १ सूघना, वास आना. २ बांधना. ( १० उ० नाल्यति–ते ) १ चमकना. २ बांधना. ३ अटकाना, अडाना. [illegible] बोलना.

नश् ( [illegible] प० नश्यति ) १ खो जाना, नष्ट होना, दिखाई नहीं देना.

नस् ( १ आ० नसते, प्रणसते ) १ टेढा होना, वक्र होना, नव जाना.

नह् ( ४ उ०नह्यति-ते) १ बांधना. अडाना. सम्-१ शस्त्र धारण करना, बख्तर पहरना.

नाथ् ( १ उ० नाथति-ते ) १ याचना करना, मांगना. २ नष्ट करना. ३ रोगी होना, बीमार होना. ४ श्रीमान् होना. ( १ आ० नाथते ) १ आशीर्वाद देना, स्वस्तिवाचन करना.

नाध् ( १ आ० नाधते ) १ याचना करना. २ रोगी होना. ३ श्रीमान् होना. ४ आशीर्वाद देना.

नास् ( १ आ० नासते, प्रणासते ) १ खर्राटा मारना, घर्राटा मारना, नाक खरखराना.

निक्ष् ( १ प० निक्षति, प्रणिक्षति ) १ चुंबन लेना, चूमना.

निज् ( ३ उ०नेनेक्ति, नेनिक्ते ) १ शुद्ध करना, स्वच्छ करना. २ पालन करना.

निञ्ज् ( २ आ० निङ्क्ते, प्रणिङ्क्ते ) १ स्वच्छ करना, निर्मल करना, साफ करना.

निद् ( १ उ० नेदति-ते, प्रणेदति ) १ समीप जाना, पहुँचना. २ दोष लगाना, निंदा करना.

निन्द् ( १ प० निन्दति, प्रणिन्दति ) १ निंदा करना, दोष लगाना, धिक्कार करना.



निल् ( १ प० निलति ) १ कुछका कुछ समझना. २ घना होना, दृढ होना, जमना.

निव् ( १ प० निन्वति, प्रणिन्वति ) १ भिगोना, गीला करना, सींचना. २ सेवन करना.

निवास् ( १० उ० निवासयति-ते ) १ आच्छादित करना, लपेटना.

निश् ( १ प० नेशति, प्रणेशति ) १ शांततासे विचार करना, मनन करना, ध्यान लगाना, समाधि लगाना.

निष् ( १ प० नेषति ) १ प्रोक्षण करना, सींचना.

निष्क् ( १० आ० निष्कयते ) १ मापना, तोलना, गिनना.

निंस् ( २ आ० निंस्ते ) १ चुंबन लेना, चूमना.

नी (१ उ० नयति-ते) १ पहुँचाना, प्राप्त होना. २ मार्ग दिखाना. ३ पाना, मिलना. ४ लेजाना. अनु-१ याचना करना, मांगना. २ नकल करना, अनुसार करना, यथाप्रति करना. ३ कृपा करना. अप-१ ले जाना, हरण करना. २ आकर्षण करना, खींचना. अभि-, आभि-१ चिह्नोंसे दिखाना, दर्शित करना, अभिनय करना. २ कृपालु होना. आ-१

लाना, ले आना. उद्-आ० १ ऊपर करना, ऊपर उठाना. उप-१ समीप ले आना. आ० १ उपनयन संस्कार करना. २ मजदूरी देकर समीप ले जाना. दुर्-१ खराब रीतिसे वर्तना. निर्-१ प्राप्त होना, मिलना, पाना. २ ठहराना, निश्चय करना. परि-१ विवाह करना, ब्याहना. २ दूढना. प्र-१ शिक्षा करना. २ प्रीति करना, दुलारना, प्यार करना, शल्लोपत्ती करना. वि-१ले जाना. २ नम्र होना, विनय करना। आ० १ ऋण चुकाना, ऋण देना. आ० २ धर्मके लिये खर्च करना. व्यप-१ विरल होना, फैलना, अलग होना. विनिर्-१ न्यायसे विचार करना, न्याय करना. सम्-१ एकत्र करना, बटोरना. समनु-१ प्रार्थना करना. समा-१ एकत्र करना, बटोरना.

नीच् ( ११ प० नीच्याति ) १ दास्यत्व करना, गुलामी करना.

नील् ( १ प० नीलति, प्रणीलति ) १ रंगना. २ रंगाना. ३ नीला रंग लगाना.

नीव् ( १ प० नीवति, प्रणीवति ) १ मोटा होना, स्थूल होना, तुंदिल होना.

नु ( २ प० नौति, प्रणौति ) १ प्रशंसा करना. स्तुति करना. आ-(नुते)-१ दुःखसे रोना.

नुड् ( ६ प० नुडति ) १ मारना.

नुद् ( ६ उ० नुदति-ते ) १ भेजना. प्रेरणा करना. २ जाना. अप-१ दूर करना. निर्-१ बाहर फेंकना, त्याग करना. २ कबूल करना, मान्य करना. वि-१ खुश करना. सम्-१ हांकना, चलाना.

नू ( ६ प० नुवति ) १ प्रशंसा करना, स्तुति करना.

नृत् ( ४ प० नृत्यति ) १ नाचना, नृत्य करना.

नृ ( १ प० नरति, ९ प० नृणाति ) १ ले जाना.

नेद् ( १ उ० नेदति-ते ) १ दोष लगाना, निंदा करना. २ समीप जाना या आना.

नेप् ( १ आ० नेपते ) १ जाना, समीप जाना.

प.

पक्ष् ( १ प० पक्षति, १० उ० पक्षयति-ते ) १ ग्रहण करना, लेना, स्वीकार करना. २ एक पक्षका स्वीकार करना, एक पक्षका समर्थन करना, एक ओर होना.

**पच्** ( १ उ० पचति-ते ) १ प
काना, पक्का करना.
**पञ्** ( १ उ० पञ्चति-ते, १० प
ञ्चयति-ते ) १ प्रसिद्ध करना,
जाहिर करना, विस्तारपूर्वक
कहना २ फैलाना, पसारना.
**पट्** ( १ प० पटति ) १ जाना, स्थ-
लांतर करना. ( १०उ० पटयति-
ते ) १ गूथना, लपेटना. २ वि
भाग करना, हिस्से करना. (१०
प० पाटयति ) १ चमकना.
२ बोलना. उद्-१ समूल नष्ट
करना, जडसे उखाडना. वि-१
भाग जाना. २ विदारण करना,
चीरना.
**पठ्** ( १ पठति ) १ पढना, सीख
ना. ( १० पाठयति-ते ) १
अयरचना करना.
**पण्** ( १ आ० पणते, १० प०
पणयति ) १ उद्योग धंधा या
व्यापार करना. ( १ प० पणा-
यति ) १ प्रशंसा करना, स्तुति
करना.
**पण्ड्** ( १ आ० पण्डते ) १ जाना,
स्थलांतर करना. ( १ पण्डति,
१० पण्डयति-ते ) १ नष्ट कर-
ना. २ राशि करना, एकत्र
करना, बटोर ढेर करना.
**पत्** ( १ प० पतति ) १ नीचे
जाना या गिरना या उतरना.
२ अमानवी पराक्रम करना,
शक्तिमान् होना अति-१
जीतना, श्रेष्ठ होना, वर्चस्वी
होना. अभि- अव-१ उतरना.
आ-१ आना, प्राप्त होना, उप
स्थित होना. उत्-१ ऊपर
चढना. नि-१ घटित होना,
होना. २ मिलना, प्राप्त होना.
निर्-१ भाग जाना, छिपना,
मुँह काला करना. परि-
१ जल्द जाना. २ मौल्यवान्
होना. प्रनि-१ साष्टांग नम
स्कार करना. विनि-१ पीछे
लौटना. सम्-१ साथ जाना. २
मिलना, पाना, प्राप्त होना.
समा-१ शुद्ध करना, स्वच्छ
करना. समुत्-१ भाग जाना,
उड जाना. सनि-१ आगे या
बाहर जाना. ( ४ आ० पत्यते )
१ श्रीमान् होना, शक्तिमान्
होना. ( १० प० पतयति-पात
यति ) १ नीचे गिरना, जाना
या उतरना. २ अमानवी परा
क्रम करना.
**पथ्** ( १ प० पथति ) १ जाना.
( १० उ० पाथयति-ते ) १
उडाना, फेंकना, त्याग देना.
**पद्** ( १ प० पदति ) १ स्थिर
खडा रहना. ( १० आ० पदय
ते ) १ जाना, स्थलांतर करना.

| पद्-पद् | पन्-पश् |
| --- | --- |

(४ आ० पद्यते ) १ जाना, स्थलांतर करना. अभि-१ देखना, २ जानना, समझना. अनु-१ अनुसरण करना आ-१ होना २ मिलना, प्राप्त होना ३ दुर्दैवका अनुभव करना. ४ गुणाकार करना, गुणा करना. ५ आना ६ पैदा करना, उत्पन्न करना उप-१ उत्पन्न होना. २ मिलना, प्राप्त होना ३ समीप रहना, चपकके रहना उपसम्-१ देवके लिये उपहार देना, बलि देना प्र-१ प्राप्त करना, पैदा करना. २ प्रारंभ करना, शुरू करना प्रति-१ ठहराना, स्थापन करना. प्रति-१ पाना २ अनुमोदन देना, कबूल करना ३ छोड देना, मुक्त करना वि-१ दुःखानुभव करना, विपत्तिग्रस्त होना व्या-१ मार डालना या दुःख देना व्युत्-१ मूलतत्वको ढूंढना, मनन करना सम्-१ वृद्धिको प्राप्त होना, बढना २ करना ३ ढूंढना, मनन करना. सम्-१ वृद्धिको प्राप्त होना, बढना. २ करना. ३ ढूंढना, ढूंढ लेना. समा-१ आ पहुँचना, आ उपस्थित होना. २ पूर्ण करना, समाप्त करना.

पन् (१ आ० पनते) १ क्रयविक्रय करना, व्यापार करना, खरीदना बेंचना (१ प० पनायति) प्रशंसा करना, स्तुति करना.

पन्थ् (१ प० पन्थति, १ उ० पन्थयति-ते ) १ जाना, गमन करना, घूमना

पय् (१ आ० पयते ) १ जाना, बहना

पयस् (११ प० पयस्यति ) १ फैलाना, विस्तार करना

पर्ण् (१० प० पर्णयति ) १ हरा करना, हरा होना

पर्द् (१ आ० पर्दते ) १ अपान वायु छोडना

पर्प् १ प० पर्पति ) १ जाना.

पर्ब् (१ पर्बति ) १ जाना

पल् (१ प० पलति ) १ जाना. २ भागना

पल्युल (१० उ० पल्युलयति-ते) १ शुद्ध करना, स्वच्छ करना, २ कतरना.

पल्यूल (१० उ० पल्यूलयति-ते) १ शुद्ध करना, स्वच्छ करना २ कतरना

पल्ल् (१ प० पल्लति ) १ जाना.

पश् (१ उ० पशति-ते, १० उ० पशयति, पाशयति-ते ) १

